पालि-प्राकृत-अपभ्रंश-संग्रह

पालि-प्राकृत-अपभ्रंश-संग्रह

पालि-प्राकृत-अपभ्रंश-संग्रह

# पालि-संग्रह



रामअवध पाण्डेय

रविनाथ मिश्र



विश्वविद्यालय प्रकाशन, वाराणसी

# पालि-संग्रह

[ पालि-प्राकृत-अपभ्रंश-संग्रह से संकलित ]

सम्पादक
रामअवध पाण्डेय, एम० ए०, पी-एच० डी०, व्याकरणाचार्य
संस्कृत विभाग, गोरखपुर विश्वविद्यालय
गोरखपुर
तथा
रविनाथ मिश्र, एम० ए०, पी-एच० डी०
संस्कृत विभाग,
सतीशचन्द्र स्नातकोत्तर महाविद्यालय, बलिया



विश्वविद्यालय प्रकाशन, वाराणसी

PĀLI-SANGRAH
*Edited by*
Dr. Ram Avadh Pandeya and Dr. Ravinath Mishra
Second Edition : 1976
Rs. 7.50



द्वितीय संस्करण : १९७६ ई०
मूल्य : छह रुपये पचास पैसे

प्रकाशक—विश्वविद्यालय प्रकाशन, चौक, वाराणसी–२२१००१
मुद्रक—ज्ञानमण्डल लिमिटेड, वाराणसी (बनारस), ७३२९–३२

# विनिवेदन

पालि, प्राकृत तथा अपभ्रंश भाषाएँ संस्कृत भाषा से विकसित हुई हैं तथा आगे चलकर इन्हीं भाषाओं से आधुनिक भारतीय आर्य-भाषाओं—हिन्दी, बंगला, गुजराती, मराठी आदि—का उद्भव हुआ। अतः भारतीय आर्य-भाषाओं के विकास-क्रम तथा भारतीय संस्कृति के अध्ययन की दृष्टि से इन भाषाओं का अध्ययन नितान्त उपयोगी है। यह संग्रह इसी दृष्टि से प्रस्तुत किया गया है। इसमें पालि भाषा के विशिष्ट अंश संकलित किये गये हैं।

आरम्भ की भूमिका में संसार की समस्त भाषाओं का वर्गीकरण, पालि, प्राकृत, अपभ्रंश भाषाओं की व्युत्पत्ति तथा पालि भाषा में निहित वाङ्मय का अत्यन्त संक्षिप्त वर्णन किया गया है।

संग्रह के अन्त में दिये गये परिशिष्ट में इस संग्रह में संगृहीत पालि के संक्षिप्त व्याकरण तथा कतिपय शब्दों की व्युत्पत्ति तथा उनके अर्थ हैं।

अध्येताओं की सुविधा के लिए मूल अंशों के साथ संस्कृत तथा हिन्दी अनुवाद भी दिया गया है। आशा है, यह संकलन पालि भाषा के अध्ययन में सहायक होगा।

पालि-प्राकृत-अपभ्रंश भाषाओं के अप्रचलित होने के कारण इनका मुद्रण तथा प्रूफ-संशोधन दोनों ही दुष्कर हैं। इसी कारण पुस्तक के मुद्रण में विलम्ब हुआ ही, अनेक प्रयत्न करने के बाद भी मुद्रण की कुछ अशुद्धियाँ रह गयी हैं जिनके लिए विज्ञ पाठक क्षमा करेंगे।

इस संग्रह को प्रस्तुत करने में अनेक ग्रंथों की सहायता ली गयी है। उन ग्रंथकारों के प्रति संपादक अपना आभार प्रकट करते हैं।

इस संग्रह को प्रस्तुत करने की प्रेरणा पं० विद्यानिवासजी मिश्र, प्राध्यापक तथा विभागाध्यक्ष, भाषाविज्ञान तथा आधुनिक भाषाएँ, वाराणसेय संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी से मिली। वे समय-समय पर इसके संग्रह, अनुवाद आदि में सहायता एवं सुझाव देते रहे हैं। उन्होंने कृपापूर्वक प्राक्कथन लिखकर इस पुस्तक को महत्ता प्रदान की है, उनके प्रति आभार व्यक्त करना धृष्टता होगी।

श्री पं० राजकिशोरमणि त्रिपाठी तथा श्री पं० विश्वम्भरनाथ त्रिपाठी की प्रेरणा तथा सुझावों का परिणाम है कि ग्रन्थ इस रूप में प्रस्तुत हो सका। हम उनके अत्यन्त आभारी हैं।

विश्वविद्यालय प्रकाशन के अधिष्ठाता श्री पुरुषोत्तमदास मोदी के अदम्य उत्साह एवं सतत प्रेरणादायक प्रयत्नों का परिणाम है कि यह पुस्तक प्रकाश में आ सकी।

इसके प्रकाशन में उन्हें जिन-जिन कठिनाइयों का सामना करना पड़ा है उनका ज्ञान हमें है। यदि मोदीजी का वश चलता और ज्ञानमण्डल लिमिटेड में, जहाँ यह पुस्तक मुद्रित हुई है, श्रमिक-विवाद न खड़ा हुआ होता तथा वाराणसी में ही इन भाषाओं के सुविज्ञ प्रूफ-संशोधक मिल गये होते तो गत वर्ष ही यह पुस्तक प्रकाशित हो गयी होती। अतः वे विशेष रूप से धन्यवाद के पात्र हैं।

इस संग्रह में हमारी ओर से भी त्रुटियों का रह जाना स्वाभाविक है। अध्येताओं तथा विद्वानों से निवेदन है कि वे इनकी जानकारी देने की कृपा करें, ताकि अगले संस्करण में अपेक्षित सुधार किये जा सकें।

श्रीकृष्ण जन्माष्टमी,
२०२५ विक्रमीय।

सम्पादकद्वय

## पालि-संग्रह

पालि-प्राकृत-अपभ्रंश-संग्रह से पालि के पाठ्यांश केवल पालि का अध्ययन करने-वाले छात्रों की सुविधा के लिए अलग से प्रकाशित किया गया है। इससे पुस्तक का मूल्य कम हो गया और पालि भाषा तथा साहित्य-संबंधी सामग्री भी बढ़ा दी गयी है। आशा है, यह संग्रह पालि भाषा तथा साहित्य के अध्येताओं के लिए अधिक उपादेय होगा।

प्रकाशक

# प्राक्कथन

पालि, प्राकृत और अपभ्रंश भाषाओं का अध्ययन केवल इसलिए महत्त्व नहीं रखता है कि पालि में थेरवाद बौद्धसम्प्रदाय का वाङ्मय है तथा प्राकृत और अपभ्रंश में जैन-सम्प्रदाय के वाङ्मय हैं, बल्कि महत्त्व का यह कारण बहुत ही गौण है, वस्तुतः पालि, प्राकृत और अपभ्रंश समग्र भारतीय चिन्तन के बीच की कड़ियों के प्रमुख माध्यम हैं। इसलिए इनका अध्ययन महत्त्वपूर्ण है।

कहीं-कहीं तो जो कड़ियाँ लौकिक संस्कृत में उपलब्ध नहीं हैं, ( केवल वैदिक संस्कृत में मिलती हैं ) वे पालि आदि में ही मिलती हैं, उदाहरण के लिए आत्मनेपद अन्य पुरुष बहुवचन में सरेफ रूप *विज्रे < विद्यरे; या रहने के अर्थ में 'क्षि' धातु का प्रयोग 'अच्छइ' के रूप में प्राकृत में।

भाषा की निरंतरता की दृष्टि से तो बहुत ही बहुमूल्य सामग्री इन भाषाओं में सुरक्षित है तथा किस प्रकार धीरे-धीरे आर्येतर परिवार की भाषाओं के निकट सम्पर्क से संघटना में, विशेष करके क्रिया-सङ्घटना में परिवर्तन हुए हैं, इसका क्रमिक इतिहास इन भाषाओं के अध्ययन के बिना नहीं चल सकता है। अपभ्रंश भाषा तो प्राचीन और आधुनिक भाषाओं के बीच की बहुत ही महत्त्वपूर्ण कड़ी है, इसी में आज की विविध भाषाओं का बीजरूप देखा जा सकता है। अपभ्रंश ने एक बार पुनः संस्कृत का आश्रय लेकर भाषा में लचीलेपन को महत्त्व दिया और इसका अनुसरण आधुनिक आर्यभाषाओं के इतिहास में आवश्यकतानुसार कई युगों में किया गया।

इस प्रकार पालि, प्राकृत और अपभ्रंश भाषाओं का इतिहास केवल आर्यपरिवार की भाषाओं के क्रमिक विकास को ही समझने में सहायक नहीं होता अपितु द्रविड़, मुण्डा और किरात परिवार की भाषाओं से प्राप्त प्रभावों की ओर ध्यान आकृष्ट करता है और यह समझने में सहायक होता है कि विभिन्न परिवारों के प्रभावों के परस्पर सङ्घात के कारण आज भारत की समस्त भाषाओं में सङ्घटना की दृष्टि से एकरूपता है। धर्म और भाषा के अलावा सामाजिक परिस्थिति के ज्ञान की दृष्टि से भी बहुमूल्य सामग्री इन भाषाओं के वाङ्मय में निहित है। बुद्धोत्तर भारत के इतिहास को आकार देने में सर्वाधिक योगदान इन्हीं वाङ्मयों ने किया है, विशेष रूप से सामाजिक इतिहास को आकार देने में। पालि और प्राकृत दोनों वाङ्मय में अनेक व्यवसायों के सजीव चित्र हैं जो संस्कृत वाङ्मय में उपलब्ध नहीं हैं, एक प्रकार से संस्कृत वाङ्मय के पूरक के रूप में हैं।

इन सबसे अधिक इन भाषाओं के महत्त्व का कारण इनकी लोकाश्रयी काव्य-परम्परा है। पालिभाषा में थेर और थेरीगाथाओं में भक्ति के सहज उद्गार हैं। प्राकृत में गाहा-सत्तसई और अन्य स्फुट मुक्तक रचनाओं में प्रकृति, लोक-जीवन और मानवीय

प्रेम के अद्वितीय हृदयग्राही चित्रण मिलते हैं। इनसे प्रभावित होकर स्वयं संस्कृत में अमरुशतक, आर्यासप्तशती, गीतगोविन्द जैसी अनेक रससिद्ध रचनाएँ प्रणीत हुई हैं। कहा जाता है कि मध्ययुगीन वैष्णव-साहित्य का रससर्वस्व राधा नाम गाहासत्तसई की एक गाहा में आया है। इन गाहाओं में एकदम अछूते विम्बों और उपमानों के प्रयोग के द्वारा अपूर्व चिन्तित अर्थों की अभिव्यञ्जना की गयी है, जिससे साहित्य में नयी प्राणवत्ता स्थापित हुई है। इसीलिए राजशेखर के युग में प्रत्येक संस्कारी व्यक्ति के लिए संस्कृत के साथ-साथ देशी भाषाओं का ज्ञान और इनकी कविताओं और गीतियों का अभ्यास सहृदय या कवि के लिए अपरिहार्य समझा जाता था। जो लोग भारतीय साहित्य के बारे में खण्ड-दृष्टि रखते हैं वे तो इस परम्परा को विद्रोह के रूप में स्थापित करना चाहते हैं, पर वास्तविकता यह है कि यह परम्परा पूरक है, विरोधी नहीं। कालिदास के युग तक में ही यह बात प्रतिष्ठित हो गयी थी कि—

द्विधाप्रयुक्तेन च वाङ्मयेन सरस्वती तन्मिथुनं नुनाव।
संस्कारपूतेन वरं वरेण्यं, वधूं सुखग्राह्य निबन्धनेन॥

शिव की वन्दना सरस्वती ने संस्कृत के माध्यम से और पार्वती की सुखग्राह्य प्राकृत के माध्यम से की। लोकगीतों की परम्परा का निश्चय ही इसमें संकेत मिलता है। भारतीय दृष्टि, अविभक्त दृष्टि कभी भी नहीं रही है। मुझे प्रसन्नता है कि प्रस्तुत संग्रह के सम्पादकों ने यह दृष्टि सामने रखी है। जो लोग संस्कृत के विरोध में पालि, प्राकृत और अपभ्रंश को स्थापित करते हैं, वे लोग संस्कृत का उतना अहित नहीं करते जितना कि पालि, प्राकृत और अपभ्रंश के अध्ययन का।

मुझे पूर्ण विश्वास है कि प्रस्तुत सङ्कलन पाठ्य-पुस्तक के रूप में ही नहीं, बल्कि समस्त भारतीय वाङ्मय के अध्ययन की दृष्टि से भी उपयोगी सिद्ध होगा।

**विद्यानिवास मिश्र**

# विषय-सूची

## पालिसंगहो–४



———

# भूमिका

'पालि--संग्रह' पुस्तक में, जैसा कि नाम से ही ज्ञात होता है, इस भाषा के कुछ प्रतिनिधि गद्यांश एवं पद्यांश संगृहीत हैं। वस्तुतः वैदिक संस्कृत एवं लौकिक संस्कृत-साहित्य के अध्ययन के बाद यदि इन भाषाओं तथा इनके साहित्य का अध्ययन न हो तो भारतीय-संस्कृति और भारतीय-भाषाओं का ( प्रारम्भ से लेकर आज तक ) सम्बन्ध जुटा हुआ नहीं माना जा सकता। इस सम्बन्ध को जोड़ने के लिए भाषाशास्त्र का अध्ययन, अन्य साधनों के साथ, महत्त्वपूर्ण साधन है। आजकल सौभाग्य से भाषाशास्त्र का अध्ययन, जिसका क्रम हजारों वर्ष पूर्व से ही इस देश में है, पर्याप्त प्रगति कर चुका है और करता जा रहा है। जहाँ प्राचीन भाषा-विज्ञान के पण्डितों ने प्रायः एक ही किसी भाषा की निरुक्ति, व्याकरण आदि समस्याओं पर गम्भीर विचार प्रस्तुत किये हैं, वहीं भाषा-शास्त्र के ( कम-से-कम तुलनात्मक भाषाशास्त्र के ) पण्डितों ने विभिन्न भाषाओं का आपस में तुलनात्मक अध्ययन प्रस्तुत किया है। इसी अध्ययन के प्रसंग में इन लोगों ने संसार की प्रायः समस्त जीवित भाषाओं के व्याकरण, गठन आदि को आधार मानकर वर्गीकरण (विभाजन) किया है।

## संसार की भाषाएँ

भाषा, विचारों के आदान-प्रदान का माध्यम है। संसार के कोने-कोने में निवास करनेवाले मनुष्य किसी-न-किसी भाषा के माध्यम से ही अपने विचारों का आदान-प्रदान करते हैं। मनुष्यों में जिस प्रकार भौगोलिक तथा ऐतिहासिक आदि कारणों से अनेक भेद पाये जाते हैं उसी प्रकार उनकी भाषाओं में भी भेद हैं। विद्वानों के मत से आजकल जीवित भाषाएँ प्रायः दो हजार से भी अधिक हैं। यद्यपि इनका वर्गीकरण अन्तिम रूप से हो गया है, ऐसा नहीं माना जा सकता, तथापि स्थूल रूप से इनका वर्गीकरण इस प्रकार किया गया है :—

१. भारोपीय परिवार (Indo-European Family)

(क) हिन्द-ईरानी भारत—ईरानी अथवा आर्य शाखा (Indo-Aryan)।

इसके निम्नलिखित समुदाय हैं :—

(i) भारतीय आर्य भाषा समुदाय।

(ii) ईरानी भाषा समुदाय।

(iii) दरद समुदाय।

(ख) आर्मेनीय शाखा (Armenian Branch)।

(ग) बाल्टो-स्लावोनिक शाखा (Balto-Slavonic Branch)।

इसके अन्तर्गत दो समुदाय हैं :—

(i) बाल्टिक समुदाय ।

(ii) स्लाव समुदाय ।

(घ) अल्बेनियन शाखा (Albanian Branch) ।

इन उपर्युक्त समुदायों को 'शतम' नाम से अभिहित किया जाता है ।

(ङ) ग्रीक या हेलेनिक शाखा (Greek or Hellenic Branch) ।

(च) इतालीय शाखा (Italic Branch) ।

(छ) केल्ती शाखा (Celtie Branch) ।

(ज) जर्मनीय या ट्यूटानिक शाखा (Germanic or Tutonic Branch), इन चारों को 'केण्टुम' शाखा कहा जाता है ।

२. सेमेटिक परिवार (Semetic Family) ।

३. तिब्बत-चीनी परिवार (Tibet-China Family) ।

४. युराल-अल्ताई परिवार (Ural-Altai Family) ।

५. द्राविड-परिवार (Dravadian Family) ।

६. मलय-पॉलीनेशियन ऑस्ट्रिक परिवार (Malay-Polynesian Austric Family) ।

इसके अन्तर्गत तीन शाखाएँ हैं—

(क) मलय शाखा ।

(ख) पॉलीनेशियन शाखा ।

(ग) कोल शाखा ।

७. अफ्रीका परिवार (Hemetic Family) ।

इसके अन्तर्गत दो शाखाएँ हैं—

(क) इजिप्शियन शाखा ।

(ख) लीबियन शाखा ।

८. मध्य अफ्रीका भाषा-परिवार (Middle African Family) ।

९. बाण्टू परिवार (Bantu Family) ।

१०. अमेरिकी परिवार (American Family) ।

११. आस्ट्रेलिया परिवार (Australian Family) ।

१२. मिश्रित परिवार (Mixed Family) । इसके अन्तर्गत निम्नलिखित तीन भाषाओं को रखा जाता है—

(क) जार्जियन,

(ख) वास्क,

(ग) एट्रस्कन ।

इस वर्गीकरण में भारोपीय परिवार की भारत-ईरानी परिवार की उपशाखा के भारतीय आर्य-भाषा-भेद से तात्पर्य होने के कारण नीचे उसकी चर्चा की जाती है—

## भारतीय आर्य-भाषा

इतिहास की दृष्टि से भारतीय आर्य-भाषाओं की तीन अवस्थाएँ स्पष्ट परिलक्षित होती हैं। यद्यपि ये अधोलिखित अवस्थाएँ रचना की दृष्टि से नहीं हैं, तथापि भाषा के विकास-क्रम को देखते हुए इन्हें मानना पड़ता है। अन्यथा रचनाएँ तो पालि-काल में भी संस्कृत की हुई हैं तथा संस्कृत-काल में पालि की।

(क) प्राचीन भारतीय आर्य-भाषा-काल (प्रागैतिहासिक काल से ५०० ई० पूर्व तक) इसमें वैदिक-संस्कृत और लौकिक-संस्कृत आती हैं।

(ख) मध्यभारतीय आर्य-भाषा-काल (५०० ई० पू० से १००० ई० तक), इसमें अशोक के अभिलेखों की भाषा, पालि, प्राकृत एवं अपभ्रंश आती हैं।

(ग) आधुनिक भारतीय आर्य-भाषा-काल (१००० ई० से वर्तमान समय तक), इसमें आधुनिक हिन्दी, बंगला, गुजराती, मराठी, उड़िया, असमिया आदि आती हैं।

**मध्यभारतीय आर्यभाषा**--मध्यभारतीय आर्यभाषा की तीन अवस्थाएँ हैं--

(क) पालि एवं अभिलेखीय प्राकृत--इसका काल ई० पू० ५०० से प्रथम शताब्दी तक है।

(ख) साहित्यिक प्राकृत--साहित्यिक प्राकृत का काल दूसरी शती से पाँचवीं शती तक आता है। इसके अन्तर्गत शक, सातवाहन एवं कुषाण अभिलेखों की भाषा, निया प्राकृत, बौद्ध-संस्कृत एवं साहित्यिक प्राकृत भाषाएँ गिनायी भी जा सकती हैं। इसके अन्तर्गत अपभ्रंश का प्रारम्भिक युग भी गिना जा सकता है।

(ग) तृतीय मध्यभारतीय आर्यभाषा का काल ६०० ई० से १००० ई० तक का कहा जा सकता है। इसके अन्तर्गत कृत्रिम साहित्यिक प्राकृत भाषाओं, अपभ्रंश एवं अवहट्ट [illegible] की गिनती की जा सकती है।

## पालिभाषा

**पालि की व्युत्पत्ति**--पालि शब्द की व्युत्पत्ति के सम्बन्ध में विद्वानों के विभिन्न मत मिलते हैं। पालि शब्द से आजकल जिस अर्थ का बोध होता है उसी अर्थ का बोध तथा जिस भाषा को पालिभाषा कहते हैं, ये दोनों अपेक्षाकृत नवीन हैं। (क) पालि शब्द का प्रयोग चतुर्थ शताब्दी में होनेवाले आचार्य बुद्धघोष की अट्ठकथाओं और उनके विसुद्धिमग्ग में मिलता है। बुद्धघोष ने 'बुद्धवचन' या मूल त्रिपिटक के रूप में तथा 'पाठ' या 'मूल त्रिपिटक के पाठ' के अर्थ में पालि शब्द का प्रयोग किया है। जहाँ कहीं उन्होंने पोराण-अट्ठकथा (प्राचीन-अर्थकथा) से भिन्नता दिखाने के लिए मूल-त्रिपिटक के किसी अंश को संकेतित किया है वहाँ उन्होंने पालि शब्द से बुद्धवचन या त्रिपिटक को संकेतित किया है, जैसे--विसुद्धिमग्ग में 'इमानि ताव पालियं, अट्ठकथायं पन.....(ये तो पालि में हैं, किन्तु अट्ठकथा में तो.....) आदि। इसी प्रकार चौथी शताब्दी की रचना 'दीपवंस' पाँचवीं, छठी शताब्दी की आचार्य धम्म-

पाल की रचना 'परमत्थदीपिनी', तेरहवीं शताब्दी की रचना 'चूळवंस' आदि में पालि शब्द का प्रयोग 'बुद्धवचन' एवं 'मूल त्रिपिटक' के अर्थ में किया गया है।

(ख) महामहोपाध्याय विधुशेखर भट्टाचार्य ने 'पालि' शब्द का विकास संस्कृत के 'पंक्ति' शब्द से माना है, इन्होंने इसका यह क्रम बताया है—पंक्ति>पन्ति>पत्ति>पल्लि>पालि।

इस मत की आलोचना करते हुए भिक्षु जगदीश काश्यप ने इसमें मुख्यतः तीन कमियाँ दिखायी हैं—

१. पंक्ति के लिए लिखित ग्रन्थ का होना आवश्यक है। त्रिपिटक प्रथम शताब्दी ई० पूर्व से पहले लिखा नहीं गया था। अतः उस समय के लिए त्रिपिटक के उद्धरण के लिए 'पालि' या 'पंक्ति' शब्द इस अर्थ में नहीं प्रयुक्त हो सकता था।

२. 'पालि' शब्द का अर्थ यदि 'पंक्ति' होता तो उस अवस्था में 'उदान पालि' जैसे प्रयोगों में 'उदान पंक्ति' ऐसा प्रयोग करने से कोई समझने योग्य अर्थ नहीं निकलता।

३. 'पालि' शब्द का अर्थ यदि 'पंक्ति' होता तो अट्ठकथाओं आदि में कहीं भी उसका बहुवचन में भी प्रयोग दृष्टिगोचर होना चाहिए था, जो नहीं होता। अतः 'पालि' शब्द का 'पंक्ति' अर्थ उसके मौलिक स्वरूप तक हमें नहीं ले जा सकता।

(ग) भिक्षु सिद्धार्थ ने 'पाळि' या 'पालि' शब्द का मूल संस्कृत 'पाठ' शब्द को माना है। उनका कहना है कि जब वेदपाठी ब्राह्मण बौद्ध हुए तो वेदपाठ शब्द परिचित होने के कारण बुद्ध-वचनों के लिए भी उन लोगों ने 'पाठ' शब्द का प्रयोग करना प्रारम्भ कर दिया। पूर्वाभ्यास के कारण ही ऐसा हो सका था। बाद में वही 'पाठ' शब्द पाळ>पाळि>पालि हो गया। कुछ लोगों को यह उचित नहीं प्रतीत होता, क्योंकि इसे ऐतिहासिक रूप से ठीक होने के लिए यह आवश्यक है कि 'पाळ' शब्द का प्रयोग पालि-साहित्य में उपलब्ध हो। तभी उसके आधार पर 'पालि' शब्द की व्युत्पत्ति की स्थापना की जा सकती है, किन्तु भिक्षु सिद्धार्थ ने अपने निबन्ध में एक भी ऐसा उदाहरण प्रस्तुत नहीं किया।

(घ) भिक्षु जगदीश काश्यप ने अपने 'पालि महाव्याकरण' की 'वस्तुकथा' में यह सिद्ध किया है कि पालि शब्द का प्राचीनतम रूप 'परियाय' शब्द में मिलता है। परियाय शब्द त्रिपिटक में अनेक बार आया है, जैसे—'को नामो, अयं भन्ते, धम्मपरियायो ति' तथा 'भगवता अनेक परियायेन धम्मो पकासितो' आदि-आदि। ऐसे स्थलों में 'परियाय' शब्द का अर्थ बुद्धोपदेश है। परियाय से ही 'पलियाय' हो गया। अशोक के प्रसिद्ध बभ्रु शिलालेख में 'पलियाय' शब्द का प्रयोग इसी अर्थ में मिलता है। जैसे—इमानि भन्ते, धम्मपलियायानि ...... 'एतानि भन्ते, धम्मपलियायानि इच्छामि' ......। पलियाय शब्द के पलि उपसर्ग का दीर्घ होकर बाद में 'पालियाय' शब्द बन गया। पलियाय शब्द का ही संक्षिप्त रूप बाद में 'पालि' होकर बुद्धवचन या मूल त्रिपिटक के अर्थ में प्रयुक्त होने लगा।

(ङ) इन मतों के अतिरिक्त जर्मन विद्वान् डॉ० मैक्स वेलेसन ने 'पाटलि' या 'पाडलि' (पाटलिपुत्र की भाषा) शब्द का ही संक्षिप्त रूप पालि है, ऐसा माना है।

(च) कुछ विद्वानों ने 'पल्लि' (गाँव) शब्द से पालि की उत्पत्ति बतायी है।

(छ) कुछ ने प्राकृत > पाकट > पाअड > पाअल > पालि इस प्रकार की व्युत्पत्ति बताने का प्रयत्न किया है।

(ज) कुछ लोगों ने तो 'प्रालेय' या 'प्रालेयक' (पड़ोसी) शब्द से पालि की व्युत्पत्ति बतायी है। वस्तुस्थिति यह है कि इस प्रकार के कपोलकल्पित मतों की कोई स्थिति नहीं मानी जा सकती।

(झ) अभिधानप्पदीपिका में जो पालि-भाषा का एकमात्र कोश ग्रन्थ है, पालि शब्द का अर्थ दिया गया है। पालि शब्द को 'तन्ति' (संस्कृत-तन्त्र) 'बुद्ध-वचन' और 'पंक्ति' का समानार्थवाची मानते हुए इसकी व्युत्पत्ति वहाँ की गयी है—"पालेति रक्खतीति पालि।" अर्थात् जो पालन करती है, रक्षा करती है, वह पालि है। अभिधानप्पदीपिका की यह व्युत्पत्ति सम्भवतः उस ऐतिहासिक तथ्य की तरफ संकेत करती है जिसका उल्लेख 'महावंस' में मिलता है कि "जब भिक्षुओं ने, जो समग्र त्रिपिटक और अट्ठकथाएँ कण्ठस्थ कर ले गये थे, एकत्र होकर जनता के कल्याण के लिए उन्हें लेखबद्ध किया था।"

(ञ) संस्कृतभाषा के पालि शब्द के पर्याय गिनाते हुए अमरकोशकार ने, 'कोणस्तु स्त्रियः पाल्यश्रिकोट्यः' (अम०, २।८।९३) लिखा है। अमरकोश के प्रसिद्ध टीकाकार भानुजी दीक्षित ने पालि शब्द की व्युत्पत्ति बतायी है—'पाल रक्षणे' धातु से 'अच् इः' (उ०, ४।१३९) सूत्र से 'इ' प्रत्यय होकर पालि शब्द बना है। भानुजी दीक्षित से पूर्व अमरकोश के टीकाकार रायमुकुट ने 'पा रक्षणे' धातु से 'ऋतन्यञ्जि०' (उ०, ४।२) सूत्र से बाहुलकात् 'आलि' प्रत्यय करके 'पालि' शब्द सिद्ध किया है। कहने का तात्पर्य यह है कि पालि-भाषा के वैयाकरणों द्वारा स्वीकृत दोनों धातुओं से पालि शब्द की व्युत्पत्ति संस्कृत के वैयाकरणों एवं कोशकारों द्वारा पूर्व स्वीकृत है। "राजदन्तादिषु परम्" (पा०, २।२।३१), इस पाणिनीय सूत्र में राजदन्तादिगण में 'गोपालिधानपूलासम्' शब्द के पाठ से पालि शब्द का संस्कृत में व्यवहार अतिप्राचीन और सुप्रचलित है। गणपाठों की परम्परा पाणिनिपूर्व होने के कारण, कम-से-कम पाणिनि के पूर्व इसी अर्थ में इसके प्रचलन को स्वीकार करना ही पड़ेगा।

ऊपर कहे गये सभी मतों को ध्यान में रखने पर इस सन्दर्भ में ऐसा सोच पाना सम्भव हो जाता है कि एक तरफ तो संस्कृत भाषा में 'रक्षा करनेवाला' अर्थ में पालि शब्द के प्रयोग का संस्कार और दूसरी ओर परियाय या पंक्ति या और किसी प्रामाणिक शब्द से निकला हुआ, 'बुद्ध-वचन, बुद्धोपदेश या बुद्धोपदेशना, इन अर्थोंवाला' पालि शब्द का संस्कार था। इन दोनों प्रकार के संस्कारों के सम्मिलन से जिस भाषा में बुद्ध-वचन सुरक्षित हों और जो भाषा प्रायः बुद्ध-वचनमय हो, उसका ही पालिभाषा यह नामकरण हुआ।

**पालिभाषा का प्रदेश**--जिस प्रकार भोजपुरी, मैथिली, बंगाली, कन्नड़, तेलगू आदि भाषाओं के नाम से ही किसी-न-किसी प्रदेश का संकेत मिलता है, उसी प्रकार 'पालि' शब्द से या इस शब्द की उपर्युक्त व्युत्पत्तियों से किसी भी प्रदेश के संकेत की सम्भावना नहीं प्रतीत होती। व्युत्पत्ति से मात्र इतना ज्ञात होता है कि इस भाषा के द्वारा या इस भाषा में बुद्धवचनों की रक्षा की गयी है और यही कारण है कि कुछ मनीषियों ने इसे मगध की भाषा माना है। यद्यपि मागधी भाषा की पालिभाषा से तुलना करने पर अनेक मौलिक भिन्नताएँ मिलती हैं।

जहाँ तक बुद्धवचनों की रक्षा का प्रश्न है, महायानियों की परम्परा के अनुसार 'मूल सर्वास्तिवाद' के ग्रन्थ संस्कृत में, 'महासांघिक' के प्राकृत में, 'महासम्मतीय' के अपभ्रंश में और स्थविर सम्प्रदाय के पैशाची में थे। हीनयानी लोग यह मानते हैं कि भगवान् बुद्ध ने मूलतः पालिभाषा में ही उपदेश दिये थे। श्रीलंका के भिक्षुओं ने इसी आधार पर मागधी भाषा को ही पालिभाषा समझा और यह कुछ हद तक स्वाभाविक ही है।

इस विवादग्रस्त प्रश्न पर अनेक विदेशी तथा भारतीय विद्वानों ने अपने-अपने मत या सुझाव रखे हैं जो वस्तुतः विचारणीय हैं।

१. डॉ० ओल्डेनबर्ग के मत में पालिभाषा का आधार कलिंग की भाषा थी। इनका कहना है कि सिंहल में 'महिन्द' द्वारा बौद्धधर्म के प्रचार की बात ऐतिहासिक नहीं, अपितु भारत एवं सिंहल के अनेक वर्षों के सम्पर्क से सिंहल में बौद्धधर्म का प्रचार हुआ होगा। यतः खारवेल के खण्डगिरि अभिलेख की भाषा पालिभाषा के बहुत समान है, अतः प्रतीत होता है कि कलिंग से लंका में बौद्ध-धर्म का प्रचार हुआ और इस प्रकार कलिंग की भाषा पालि का आधार प्रतीत होती है।

२. वेस्टरगार्ड और कुह्न ने पालि को उज्जैन प्रदेश की बोली माना है। अशोक के गिरनार (गुजरात) अभिलेख की भाषा की पालि से समानता तथा राजकुमार 'महिन्द्र' (महेन्द्र) का जन्म उज्जैन में हुआ था, अतः उनकी मातृभाषा का ज्ञान, ये दो कारण इनके मत को पुष्ट करते हैं।

३. आर० ओ० फ्रैंक और स्टेनकोनो ने बड़े परिश्रम से पालिभाषा को विन्ध्यप्रदेश की भाषा सिद्ध करने का प्रयत्न किया।

४. डॉ० ग्रियर्सन ने पालिभाषा में मागधी एवं पैशाची की अनेक विशेषताओं को देखकर पालिभाषा का आधार मागधी भाषा को माना है।

५. प्रो० रीज डेविड्स ने बुद्ध भगवान् के इस कथन पर कि वे 'कोसल खत्तिय' (कोशल क्षत्रिय) थे, अतः कोशल की बोली में ही उन्होंने उपदेश किये होंगे। उनके उपदेश यतः पालिभाषा में हैं अतः पालिभाषा एवं कोशलभाषा एक ही है, ऐसा सिद्ध किया है।

६. विंडिश और गायगर ने यह तो कहा कि पालिभाषा एक साहित्यिक भाषा है

और यह सब जनपदों में समझी जाती थी, परन्तु इन लोगों ने इस पर कोई मत नहीं दिया कि वह साहित्यिक भाषा किस जनपद की भाषा पर आधृत है।

७. महापण्डित राहुल सांकृत्यायन ने यह तो माना है कि त्रिपिटक मूलतः मागधी भाषा में ही लिखे गये थे, परन्तु सिंहल में जिन गुजराती प्रवासियों को प्रायः ढाई सौ वर्ष तक जो कण्ठस्थ करने का भार दिया गया था उसी बीच सम्भवतः मागधी की सारी विशेषताएँ लुप्त हो गयीं।

८. डॉ० सुनीतिकुमार चाटुर्ज्या का मत है कि भारतवर्ष में मध्यदेश की बोली का ही सर्वदा विशेष प्रभाव रहा है। अतः पालिभाषा का इसे ही आधार मानना चाहिए। उन्होंने कहा है कि भगवान् बुद्ध के उपदेशों का सर्वप्रथम पूर्वी बोली में ही प्रणयन हुआ और बाद में उनका अनुवाद पालिभाषा में, जो मध्यदेश की प्राचीन भाषा पर आधृत एक साहित्यिक भाषा थी।

उपर्युक्त मतों को देखते हुए तीन ही तथ्य सामने आते हैं--पहला यह कि प्रत्यक्ष मागधी भाषा ही पालिभाषा है, दूसरा महिन्द के सम्बन्ध से उज्जैन की भाषा पालिभाषा है तथा तीसरा पूर्वी बोली का साहित्यिक रूप पालिभाषा है। जहाँ तक पहले मत का सम्बन्ध है, तत्कालीन मगध में बोली जानेवाली भाषा में ही उपदेश दिये गये हों, यह सर्वांशतः बुद्धिगम्य नहीं प्रतीत होता। जहाँ तक दूसरे मत का सम्बन्ध है महिन्द ने अपनी पूरी धार्मिक भावनाओं से प्रेरित होकर मूलरूप में यथास्थित बुद्ध-वचनों का ही उपदेश किया होगा, न कि उसमें अपनी भाषा भी मिला दी होगी। रही बात तीसरे मत की। सो तो, यह पर्याप्त सम्भव है कि एक तो स्वयं बुद्धवचन कुछ साहित्यिक भावभंगिमापूर्ण भाषा में हुए हों या जैसा कि डॉ० चाटुर्ज्या ने कहा, उनका अनुवाद इस भाषा में हुआ हो, और सबसे प्रबल बात यह है कि मध्यदेश की भाषा होने के कारण उससे प्रभावित भाषा में यह कार्य हुआ हो।

**पालिभाषा में निहित वाङ्मय**—यद्यपि पालि वाङ्मय में साम्प्रदायिक ग्रन्थ, जैसे त्रिपिटक, साम्प्रदायिकेतर ग्रन्थ, जैसे मिलिन्दपञ्हो, दीपवंश आदि के अतिरिक्त वुत्तोदय जैसे छन्दःशास्त्र के ग्रन्थ, कच्चायन व्याकरण आदि जैसे व्याकरण के ग्रन्थ अवश्य लिखे गये, तथापि इसमें संस्कृत वाङ्मय आदि अन्य वाङ्मयों की भाँति विभिन्न क्षेत्रों में सर्वाङ्गपूर्ण ग्रन्थों का निर्माण नहीं हुआ। वर्तमान पालि वाङ्मय का वर्गीकरण चार प्रकार से किया जाता है—

१. चौरासी हजार धर्मस्कन्धों के रूप में इसका प्रथम वर्गीकरण हुआ है, किन्तु प्रयोग में इसका उपयोग नहीं देखा जाता।

२. दूसरा वर्गीकरण नव अङ्गों में किया गया है, जैसे—

१. सुत्त, २. गेय्य, ३. वेय्याकरण, ४. गाथा, ५. उदान, ६. इतिवुत्तक, ७. जातक, ८. अब्भुतधम्म, ९. वेदल्ल। 'सुत्त' का अर्थ सामान्यतः बुद्ध का उपदेश है। दीघनिकाय, सुत्तनिपात आदि में गद्य में रखे हुए भगवान् बुद्ध के उपदेश सुत्त

हैं। गद्य-पद्यमिश्रित अंश 'गेय्य' कहलाते हैं। अभिधम्मपिटक तथा अन्य ऐसे ही अंशों में सन्निहित व्याख्यापरक साहित्य वेय्याकरण = व्याकरण = विवरण = विवेचन कहा जाता है। मात्र पद्य में रचित अंश 'गाथा' कहलाते हैं। भगवान् बुद्ध के मुख से निकले हुए भावमय प्रीति-उद्‌गारों को 'उदान' कहते हैं। 'ऐसा कहा गया' या 'ऐसा तथागत ने कहा' को 'इतिवुत्तक' कहते हैं। 'जातक' का अर्थ बुद्ध के पूर्वजन्म की कथाएँ हैं। उन सुत्तों को जिनमें अद्‌भुत वस्तुओं या योग-सम्बन्धी विभूतियों का निरूपण है, 'अब्भुतधम्म' कहते हैं। प्रश्न और उत्तर के रूप में लिखे गये ज्ञान पर आधृत या वेद-निःसृत उपदेशों को 'वेदल्ल' कहते हैं।

३. तीसरे प्रकार का वर्गीकरण वह है जिसके अनुसार सम्पूर्ण बुद्धवचनों को पाँच निकायों में बाँटा गया है। १. दीघनिकाय, २. मज्झिमनिकाय, ३. संयुक्तनिकाय, ४. अंगुत्तरनिकाय, ५. खुद्दकनिकाय।

४. चौथे प्रकार के वर्गीकरण के अनुसार पालि या पिटक-साहित्य और अनुपालि या अनुपिटक-साहित्य ये दो स्थूल विभाग किये गये हैं। पालि या पिटक-साहित्य के विकास का इतिहास बुद्ध-निर्वाण-काल से लेकर प्रथम शताब्दी ईसा पूर्व तक है। अनुपालि या अनुपिटक-साहित्य के विकास का इतिहास प्रथम शताब्दी ई० पू० से वर्तमानकाल तक चला आ रहा है।

## पालि या पिटक-साहित्य

- १. सुत्त पिटक
  - १. दीघनिकाय
  - २. मज्झिम-निकाय
  - ३. संयुत्त-निकाय
  - ४. अंगुत्तर-निकाय
  - ५. खुद्दक-निकाय
- २. विनय पिटक
  - १. सुत्तविभंग
    - १. पाराजिक
    - २. पाचित्तिय
  - २. खंधक (विषय-वस्तु की दृष्टि से)
    - १. महावग्ग
    - २. चुल्लवग्ग
  - ३. परिवार
- ३. अभिधम्म पिटक
  - १. धम्मसंगणि
  - २. विभंग
  - ३. धातुकथा
  - ४ पुग्गलपञ्ञत्ति
  - ५. कथावत्थु
  - ६. यमक
  - ७. पट्ठान

## दीघनिकाय

- १. सीलक्खन्ध-वग्ग
  - १. ब्रह्मजाल-सुत्त
  - २. सामञ्ञ-फल-सुत्त
  - ३. अम्बट्ठ सुत्त
  - ४. सोणदण्ड सुत्त
  - ५. कूटदन्त सुत्त
  - ६ महालि सुत्त
  - ७. जालिय सुत्त
  - ८. कस्सपसीह-नाद-सुत्त
  - ९. पोट्ठपाद सुत्त
  - १०. सुभसुत्त
  - ११. केवट्ठ सुत्त
  - १२. लोहिच्च सुत्त
  - १३. तेविज्ज सुत्त
- २. महावग्ग
  - १. महापदान-सुत्त
  - २. महानिदान-सत्त
  - ३. महापरिनिब्बाण-सुत्त
  - ४. महासुदस्सन-सुत्त
  - ५. जनवसभ-सुत्त
  - ६. महागोविन्द-सुत्त
  - ७. महासमय-सुत्त
  - ८. सक्कपञ्ह-सुत्त
  - ९ महासतिपट्ठान-सुत्त
  - १०. पायासि राजञ्ञ-सत्त
- ३. पाथेय वा पाथिक-वग्ग
  - १. पाथिक सुत्त
  - २. उदुम्बरिक-सीहनाद-सुत्त
  - ३. चक्कवत्ति-सीहनाद-सुत्त
  - ४. अग्गञ्ञ सुत्त
  - ५. सम्पसाद-नियसुत्त
  - ६. पासादिक सुत्त
  - ७. लक्खण-सुत्त
  - ८. सिंगालोवाद-सुत्त
  - ९. आटाना-टियसुत्त
  - १० संगीतिपरियाय सुत्त
  - ११. दसुत्तर-सुत्त

## मज्झिमनिकाय

- १. मूलपरियाय-वग्ग
- २. सीहनाद-वग्ग
- ३. ओपम्म-वग्ग
- ४. महायमक-वग्ग
- ५. चूळयमक-वग्ग
- ६. गहपति-वग्ग
- ७. भिक्खु-वग्ग
- ८. परिब्बाजक-वग्ग
- ९. राज-वग्ग
- १०. ब्राह्मण-वग्ग
- ११. देवदह-वग्ग
- १२. अनुपद-वग्ग
- १३ सुञ्ञता-वग्ग
- १४. विभंग-वग्ग
- १५. सळायतन-वग्ग

## १. मूलपरियायवग्ग

१. मूलपरियाय-सुत्त
२. सब्बासव-सुत्त
३. धम्मदायाद-सुत्त
४. भयभेरव सुत्त
५. अनंगण-सुत्त
६. आकंखेय्य-सुत्त
७. वत्थूपम-सुत्त
८. सल्लेख-सुत्त
९. सम्मादिट्ठि-सुत्त
१०. सतिपट्ठान सुत्त

## २. सीहनादवग्ग

१. चूळसीहनाद-सुत्त
२. महासीहनाद-सुत्त
३. महादुक्खक्खन्ध-सुत्त
४. चूळदुक्खक्खन्ध-सुत्त
५. अनुमान-सुत्त
६. चेतोखिल-सुत्त
७. वनपत्थ-सुत्त
८. मधुपिण्डिक-सुत्त
९. द्वेधावितक्क-सुत्त
१०. वितक्कसंठान-सुत्त

## ३. ओपम्मवग्ग

१. ककचूपम-सुत्त
२. अलगद्दूपम-सुत्त
३. वम्मिक सुत्त
४. रथविनीत-सुत्त
५. निवाप-सुत्त
६. अरियपरियेसन-सुत्त
७. चूलहत्थिपदोपम-सुत्त
८. महाहत्थिपदोपम-सुत्त
९. महासरोपम-सुत्त
१० चूलसारोपम-सुत्त

## ४. महायमक-वग्ग

१. चूळगोसिंग-सुत्त
२. महागोसिंग-सुत्त
३. महागोपालक-सुत्त
४. चूळगोपालक-सुत्त
५. चूळसच्चक-सुत्त
६. महासच्चक-सुत्त
७. चूळतण्हासंखय-सुत्त
८. महातण्हासंखय-सुत्त
९. महा-अस्सपुर-सुत्त
१०. चूळ-अस्सपुर-सुत्त

## ५. चूलयमक-वग्ग

१. सालेय्यक-सुत्त
२. वेरञ्जक-सुत्त
३. महावेदल्ल-सुत्त
४. चूळवेदल्लक-सुत्त
५. चूळधम्मसमादान-सुत्त
६. महाधम्मसमादान-सुत्त
७. वीमंसक-सुत्त
८. कोसम्बिय-सुत्त
९. ब्रह्मनिमंतणिक-सुत्त
१० मारतज्जनिय-सुत्त

## ६. गहपति-वग्ग

१. कन्दरक-सुत्त
२. अट्ठकनागर-सुत्त
३. सेख-सुत्त
४. पोंतलिया-सुत्त
५. जीवक-सुत्त
६. उपालि-सुत्त
७. कुक्कुरवतिक-सुत्त
८. अभयराजकुमार-सुत्त
९. बहुवेदनीय-सुत्त
१०. अपण्णक-सुत्त

## ७. भिक्खु-वग्ग

१. अम्बलट्ठिका-राहुलोवादसुत्त
२. महाराहुलोवाद-सुत्त
३. चूलमालुक्य-सुत्त
४. महामालुक्य-सुत्त
५. भद्दालि-सुत्त
६. लटुकिकोपम-सुत्त
७. चातुम-सुत्त
८. नळकपानक-सुत्त
९. गोलियानि-सुत्त
१० कीटागिरिसुत्त

## ८. परिब्बाजक-वग्ग

१. तेविज्जवच्छगोत्त-सुत्त
२. अग्गिवच्छ-गोत्त-सुत्त
३. महावच्छ-गोत्त-सुत्त
४. दीघनख-सुत्त
५. मागन्डिय-सुत्त
६. सन्दक-सुत्त
७. महासकुलुदायि-सुत्त
८. समणमुण्डिक-सुत्त
९. चूलसकुलुदायि-सुत्त
१०. वेखनस्स-सुत्त

## ९. राज-वग्ग

१. घटीकार-सुत्त
२. रट्ठपाल-सुत्त
३. मखादेव-सुत्त
४. मधुर-सुत्त
५. बोधिराजकुमार-सुत्त
६. अंगुलिमाल-सुत्त
७. पियजातिक-सुत्त
८. बाहितिक-सुत्त
९. धम्मचेतिय-सुत्त
१०. कण्णकत्थल-सुत्त

## १०. ब्राह्मण-वग्ग

१. ब्रह्मायु-सुत्त
२. सेलसुत्त
३. अस्सलायन-सुत्त
४. घोटमुख-सुत्त
५. चङ्कीसुत्त
६. एसुकारीसुत्त
७. धनंजानि-सुत्त
८. वासेट्ठसुत्त
९. सुभसुत्त
१०. संगारव-सुत्त

## ११. देवदह-वग्ग

१. देवदह-सुत्त
२. पञ्चत्तय-सुत्त
३. किन्ति-सुत्त
४. सामगाम-सुत्त
५. सुनक्खत्त-सुत्त
६. आणञ्जसप्पाय-सुत्त
७. गणक-मोग्गल्लान-सुत्त
८. गोपकमोग्गल्लान-सुत्त
९. महापुण्णम-सुत्त
१०. चूलपुण्णम-सुत्त

## १२. अनुपद-वग्ग

१. अनुपद-सुत्त
२. छब्बिसोधन-सुत्त
३. सप्पुरिस-सुत्त
४. सेवितब्ब-असेवितब्ब-सुत्त
५. बहुधातुक-सुत्त
६. इसिगिलि-सुत्त
७. महाचत्तारीसक-सुत्त
८. आनापानसति-सुत्त
९. कायगतासति-सुत्त
१०. संखारुप्पत्ति-सुत्त

## १३. सुञ्ञतावग्ग

- १. चूल-सुञ्ञता-सुत्त
- २. महासुञ्ञता-सुत्त
- ३. अच्छरीयब्भुत-धम्मसुत्त
- ४. बक्कुल-सुत्त
- ५. दन्तभूमि-सुत्त
- ६. भूमिज-सुत्त
- ७. अनुरुद्धसुत्त
- ८. उपक्किलेस-सुत्त
- ९. बालपण्डित-सुत्त
- १०. देवदूत सुत्त

## १४. विभंग-वग्ग

- १. भद्देकरत्त-सुत्त
- २. आनन्द-भद्दे-करसुत्त
- ३. महाकच्चान-भद्दकरत्तसुत्त
- ४. लोमसकंगिय-भद्देकरसुत्त
- ५. चूलकम्म-विभंगसुत्त
- ६. महाकम्म-विभंगसुत्त
- ७. सलायतन-विभंगसुत्त
- ८. उद्देसवि-भंगसुत्त
- ९. अरण-विभंगसुत्त
- १०. धातु-विभंगसुत्त
- ११. सच्च-विभंगसुत्त
- ११. दक्खिणा विभंगसुत्त

## १५. सळायतन-वग्ग

- १. अनाथपिण्डिकोवादसुत्त
- २. छन्नोवादसुत्त
- ३. पुण्णोवादसुत्त
- ४. नन्दकोवादसुत्त
- ५. चूळराहुलोवादसुत्त
- ६. छछक्कसुत्त
- ७. महासलायतनिकसुत्त
- ८. नगरविन्देय्यसुत्त
- ९. पिण्डपातपारिसुद्धिसुत्त
- १०. इन्द्रियभावनसुत्त

## संयुत्त-निकाय

- १. सगाथवग्ग
- २. निदानवग्ग
- ३. खन्धवग्ग
- ४. सळायतनवग्ग
- ५. महावग्ग

## १. सगाथवग्ग

- १. देवता-संयुत्त
- २. देवपुत्तसंयुत्त
- ३. कोसलसंयुत्त
- ४. मारसंयुत्त
- ५. भिक्खुणी-संयुत्त
- ६. ब्रह्मसंयुत्त
- ७. ब्राह्मणसंयुत्त
- ८. वंगीससंयुत्त
- ९. वनसंयुत्त
- १०. यक्खसंयुत्त
- ११. सक्क-संयुत्त

## २. निदानवग्ग

- १. निदानसंयुत्त
- २. अभिसमय-संयुत्त
- ३. धातुसंयुत्त
- ४. अनमतग्ग संयुक्त
- ५. कस्सपसंयुत्त
- ६. लाभसक्कार-संयुत्त
- ७. राहुलसंयुत्त
- ८. लक्खणसंयुत्त
- ९. ओपम्म-संयुत्त
- १०. भिक्खु-संयुत्त

## ३. खन्ध-वग्ग

१. खन्ध-संयुत्त
२. राध-संयुत्त
३. दिट्ठि-संयुत्त
४. ओकन्तिक-संयुत्त
५. उप्पाद-संयुत्त
६. किलेस-संयुत्त
७. सारिपुत्तसंयुत्त
८. नाग-संयुत्त
९. सुप्पण-संयुत्त
१०. गन्धब्ब-कायसंयुत्त
११. वलाह-संयुत्त
१२. वच्छगोत्त-संयुत्त
१३. झान-संयुत्त

## ४. सलायतन वग्ग

१. सलायतन-संयुत्त
२. वेदना-संयुत्त
३. मातुगाम-संयुत्त
४. जम्बखादक-संयुत्त
५. सामण्डक-संयुत्त
६. मोग्गलान-संयुत्त
७. चित्त-संयुत्त
८. गामणि-संयुत्त
९. असंखत-संयुत्त
१०. अव्याकत संयुत्त

## ५. महावग्ग

१. मग्गसंयुत्त
२. बोज्झंग-संयुत्त
३. सतिपट्ठान-संयुत्त
४. इन्द्रिय-संयुत्त
५. सम्मपधान-संयुत्त
६. बल-संयुत्त
७. इद्धिपाद-संयुत्त
८. अनुरुद्ध-संयुत्त
९. झान-संयुत्त
१०. आनापानसंयुत्त
११. सोतापत्तिसंयुत्त
१२. सच्चसंयुत्त

## अंगुत्तर-निकाय

१. एक-निपात
२. दुक-निपात
३. तिक-निपात
४. चतुक्क-निपात
५. पंचक-निपात
६. छक्क-निपात
७. सत्तक-निपात
८. अट्ठक-निपात
९. नवक-निपात
१०. दसक-निपात
११. एकादसक-निपात

## खुद्दक-निकाय

१. खुद्दकपाठ
२. धम्मपद
३. उदान
४. इतिवुत्तक
५. सुत्तनिपात
६. विमानवत्थु
७. पेतवत्थु
८. थेरगाथा
९. थेरीगाथा
१०. जातक
११. निद्देस
१२. पटिसम्भिदामग्ग
१३. अपदान
१४. बुद्धवंस
१५. चरियापिटक

**सुत्तपिटक**—यद्यपि भगवान् बुद्ध के महापरिनिर्वाण के समय तक धम्म और विनय की ही प्रधानता रही है और उसी धम्म और विनय की शरण में बुद्ध भगवान् ने भिक्षुओं को छोड़ा भी था। फिर भी इतिहास, साहित्य एवं अन्य दृष्टियों से सुत्त-पिटक का कम महत्त्व नहीं है। इस पिटक में भगवान् बुद्ध के उपदेश निहित हैं।

'सुत्तपिटक' सुत्त और पिटक दो शब्दों से बना है। अतएव इन दो शब्दों का अर्थ जान लेना आवश्यक है। सुत्त का अर्थ सूत या धागा और पिटक का अर्थ पिटारी है। इस पिटक शब्द का अर्थ लाक्षणिक रूप में परम्परा समझा जाता था। इसी लाक्षणिक अर्थ को दृष्टि में रखकर महापण्डित राहुल सांकृत्यायन ने पिटक का अर्थ 'वेद की परम्परा' या 'वचन-समूह' किया है। इस प्रकार इस लाक्षणिक प्रयोग द्वारा सुत्त-पिटक का अर्थ सूत्ररूपी बहुवचनों की परम्परा है। जिस प्रकार सूत के गोले को फेंक देने पर वह खुलता हुआ चला जाता है, उसी प्रकार बुद्धवचन सुत्त-पिटक में प्रकाशित होते हैं।

यद्यपि सुत्त-पिटक का वर्ण्य-विषय बुद्ध के उपदेश हैं, परन्तु इसमें इनके कुछ शिष्यों के उपदेश भी उपलब्ध होते हैं। प्रायः भगवान् बुद्ध जब शिष्यों को उपदेश देते-देते थक जाते थे, उस समय भगवान् सारिपुत्र, मौद्गलायन या आनन्द जैसे किसी शिष्य को उपदेश पूरा करने के लिए बुला लिया करते थे।

भगवान् बुद्ध एवं उनके शिष्यों के उपदेश के अतिरिक्त सुत्त-पिटक में छठी शताब्दी ई० पूर्व भारत के सामाजिक जीवन का पूरा परिचय भी मिलता है। बुद्ध के समकालीन श्रमणों, ब्राह्मणों और परिव्राजकों के जीवन और सिद्धान्तों के विवरण, गौतमबुद्ध के विषय में उनके मत और दोनों के पारस्परिक सम्बन्ध, तत्कालीन उद्योग-धन्धे, मनोरंजन के साधन, कला और विज्ञान, तत्कालीन राजनीतिक परिस्थिति, ब्राह्मणों के धार्मिक सिद्धान्त, जातिवाद, वर्णवाद, यज्ञवाद, भौगोलिक परिस्थितियाँ, ग्राम, नगर तथा पर्वत आदि का विवरण, कृषि और वाणिज्य, सामाजिक रीतियाँ, जीवन का नैतिक स्तर, स्त्रियों, भृत्यों की अवस्था आदि के विवरण इन पिटक में भरे पड़े हैं।

सुत्तों के आकार के सम्बन्ध में कोई नियम दृष्टिगोचर नहीं होते हैं। कुछ सुत्त बहुत लम्बे हैं, उन्हें इसी पिटक के उपविभाग 'दीघनिकाय' में संगृहीत कर दिया गया है। जो सुत्त मझले आकार के हैं, उन्हें 'मज्झिमनिकाय' खण्ड में संगृहीतकर दिया गया है। सुत्तपिटक में पाये जानेवाले कुछ छोटे तथा कुछ बड़े सुत्तों को एक उपविभाग में संगृहीतकर उसका नाम 'संयुत्तनिकाय' रख दिया गया है। छोटे-बड़े सभी प्रकार के सुत्तों का संग्रह होने के कारण संयुत्तनिकाय नाम सार्थक ही है।

जिस प्रकार आकार के लिए कोई निश्चित नियम नहीं है, उसी प्रकार गद्यमय या पद्यमय होने का भी कोई निश्चित नियम नहीं है। इसमें जहाँ कुछ सुत्त सर्वथा गद्यमय हैं, कुछ बिल्कुल पद्यमय हैं, तो वहीं कुछ गद्यपद्य-मिश्रित भी हैं।

जैसा कि हम अभी ऊपर कह आये हैं कि सुत्तपिटक के उपविभाग दीघनिकाय में लम्बे-लम्बे सूत्रों का संग्रह किया गया है। मज्झिमनिकाय में मध्यम आकार के सूत्रों का संग्रह उपलब्ध होता है। सुत्तपिटक में इस निकाय का बहुत बड़ा महत्त्व है। महा-पंण्डित राहुल सांकृत्यायन ने इसे 'बुद्धवचनामृत' कहा है।

संयुत्तनिकाय के प्रायः प्रत्येक सुत्त संक्षिप्त गद्यात्मक बुद्धप्रवचन के रूप में ही हैं। बुद्धकालीन भारतीय ग्राम-जीवन का इस निकाय में बहुत सुन्दर चित्रण मिलता है, साथ ही काव्यात्मक अंश भी उपलब्ध होते हैं।

बुद्धधर्म के स्वरूप का ज्ञान पूर्ववर्ती तीन निकायों में प्राप्त होता है, वही ज्ञान अंगुत्तरनिकाय का भी प्रतिपाद्य विषय है। केवल इसकी शैली में भिन्नता आ गयी है।

खुद्दकनिकाय, सुत्तपिटक का पाँचवाँ मुख्य भाग है। यह निकायसुत्तों का संग्रह नहीं, अपितु छोटे-छोटे ग्रन्थों का स्वतन्त्र संग्रह है। इन ग्रन्थों की भाषा-शैली में समानता नहीं है। कुछ ग्रन्थ पद्यात्मक एवं कुछ ग्रन्थ गद्यपद्यमिश्रित हैं।

**धम्मपद**—धम्मपद खुद्दकनिकाय का दूसरा प्रसिद्ध ग्रन्थ है। इसमें ४२३ गाथाएँ जिनका २६ वर्गों में विभाजन है। ये गाथाएँ बौद्धों में प्रचलित साहित्य से एकत्र की गयी हैं। बौद्ध-साहित्य में धम्मपद का बहुत महत्त्व है। जिस प्रकार संस्कृत-साहित्य में गीता का कई दृष्टियों से महत्त्व है उसी प्रकार बौद्ध-साहित्य में धम्मपद का। धम्मपद अकेले एक ऐसा ग्रन्थ है जिसमें बौद्ध-दर्शन के प्रायः सभी प्रमुख सिद्धान्तों का वर्णन है। इसमें नैतिक सदाचार, दुःखमय संसार से छुटकारा पाने के उपाय, चार आर्यसत्य, आर्याष्टाङ्गिक मार्ग, निर्वाणप्राप्ति के उपाय आदि का विस्तृत एवं सुबोध वर्णन मिलता है। बौद्धों में इस ग्रन्थ का इतना अधिक महत्त्व है कि सिंहल में तो किसी भिक्षु को तब तक उपसम्पदा नहीं होती जब तक वह धम्मपद का पारायण नहीं कर लेता। सम्पूर्ण पालि-साहित्य में बुद्ध-उपदेशों का संग्रह जितना अच्छा धम्मपद में मिलता है उतना कहीं दूसरे स्थान पर एकत्र नहीं मिलता।

धम्मपद में, भारतीय संस्कृति में प्रचलित प्रायः सभी नैतिक आदर्श संगृहीत हैं। इसका संकेत डॉ० बी० सी० लाहा के 'हिस्ट्री ऑफ पालि लिटरेचर' में मिलता है। डॉ० लाहा ने धम्मपद के अनेक पदों की तुलना उपनिषद्, महाभारत, गीता, मनुस्मृति आदि ग्रन्थों के अंशों से की है।

**सुत्तनिपात**—धम्मपद के समान ही सुत्तनिपात बहुत महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ है। हिन्दी जगत् में धम्मपद की भाँति सुत्तनिपात का प्रचार नहीं हो सका है। अशोक के बभ्रु शिलालेख में जो सात बुद्धोपदेशों के नाम दिये गये हैं उनमें से तीन सुत्तनिपात में ही मिल जाते हैं।

भाषा की दृष्टि से सुत्तनिपात की भाषा वैदिक भाषा के बहुत समीप है। इसमें ऐसे अनेक प्रयोग मिलेंगे जो लौकिक संस्कृत में छूट गये हैं, किन्तु उनका स्वरूप वैदिक प्रयोगों के समान है। न केवल भाषा की ही दृष्टि से, अपितु छन्दों की दृष्टि से भी यदि

विचार किया जाय तो सुत्तनिपात के अनेक छन्द वैदिक छन्दों के ही समान हैं। वैदिक छन्दों के समान ही इसमें गण का बन्धन भी नहीं है।

विषय-वस्तु की दृष्टि से सुत्त-निपात को पाँच वर्गों में विभक्त किया जाता है— १. उरगवग्ग, जिसमें १२ सुत्त हैं; २. चुल्लवग्ग, जिसमें १४ सुत्त हैं; ३. महावग्ग, जिसमें १२ सुत्त हैं; ४. अट्ठकवग्ग, जिसमें १६ सुत्त हैं; ५. पारायणवग्ग, जिसमें १७ सुत्त हैं।

उरगवग्ग का दूसरा सुत्त धनियसुत्त है। इस सुत्त में सांसारिक सुख से सम्पन्न एक गृहस्थ और ध्यानसुख से सम्पन्न एक विरक्त के संवाद के माध्यम से दोनों सुखों की अत्यन्त सजीव एवं बोधगम्य तुलना की गयी है, जिससे यह सिद्ध करने का प्रयत्न किया गया है कि सांसारिक सुख एक भूल-भुलैया है, वास्तविक नहीं। जिस विषय-भोग को संसारी जीव सुख का साधन मानता है, वही विषय-भोग वास्तव में उसके सभी दुःखों का कारण है।

**थेरगाथा तथा थेरीगाथा**—खुद्दकनिकाय के थेरगाथा और थेरीगाथा, ये दोनों ग्रन्थ भी अत्यन्त महत्त्वपूर्ण हैं। इनका महत्त्व इस दृष्टि से भी और बढ़ जाता है कि थेरगाथा में बुद्धकालीन २५५ भिक्षुओं के जीवन-संस्मरण हैं और थेरीगाथा में बुद्ध-कालीन ७३ भिक्षुणियों के जीवन-संस्मरण का संग्रह है। थेरगाथा २१ निपातों में विभक्त है, इसमें १२७९ गाथाएँ है। थेरीगाथा का विभाजन १६ निपातों में हैं, इनमें कुल मिलाकर ५२२ गाथाएँ हैं। थेरीगाथा, थेरगाथा की तुलना में अधिक महत्त्वपूर्ण है। थेरगाथा में भिक्षुओं ने अन्तर्जगत् के अनुभवों पर अधिक बल दिया है जब कि थेरीगाथा में भिक्षुणियों ने वैयक्तिक जीवन, आत्मीयता एवं स्पष्टवादिता पर। भिक्षुणियों ने अपनी यथार्थ स्थिति का वर्णन किया है तथा पुरुषों द्वारा किये गये दुर्व्यवहारों का भी वर्णन करने में संकोच नहीं किया है।

**जातक**—खुद्दकनिकाय का दसवाँ प्रसिद्ध एवं विशालकाय ग्रन्थ जातक है। इसमें भगवान् बुद्ध के बुद्धत्व-प्राप्ति से पूर्व के जन्मों का वर्णक किया गया है। बुद्धत्व-प्राप्ति के पूर्वजन्मों में भगवान् बुद्ध बोधिसत्त्व कहलाते थे। बोधिसत्व का अर्थ बोधि (ज्ञान) के लिए (प्रयत्नशील) सत्त्व (प्राणी) है। बुद्धत्व-प्राप्ति के जन्मों में भगवान् बुद्ध, बुद्धत्वप्राप्ति के लिए दान, शील, मैत्री, सत्य आदि दश पारमिताओं अथवा परिपूर्णताओं का अभ्यास करते थे और जीवों पर दया दिखाने के लिए अनेक बार अपने प्राणों का बलिदान देकर बुद्धत्व-प्राप्ति की योग्यता का सम्पादन करते थे। ये सारे कार्य बोधिसत्त्व के कर्त्तव्य के पालन के रूप में थे। उन-उन जन्मों में उन-उन कर्त्तव्यों के पालन की कथाएँ जातक में संगृहीत हैं।

जातक शब्द जन् (जनी प्रादुर्भावे) धातु से भूत-अर्थ अथवा भाव-अर्थ में क्त प्रत्यय (जन्+क्त (त) करने पर बना है। जब भूत-अर्थ में क्त प्रत्यय होगा, तो उसका अर्थ होगा—जात = भूत = कथा और जब भाव-अर्थ में क्त प्रत्यय होगा तब

जात = जनि = जनन = जन्म । तात्पर्य यह है कि जातक का अर्थ पूर्वजन्म की कथाएँ या पूर्वजन्म होगा । बुद्धत्व-प्राप्ति के बाद भगवान् बुद्ध ने अपने सम्यग्ज्ञान से पूर्वजन्म के वृत्तान्तों का स्मरण किया और उन्हें भिक्षुओं से कहा, यही जातक कहलाते हैं । इन जातकों का संग्रह विक्रम से तीन सौ वर्ष पूर्व ही हो चुका था । यद्यपि इनकी संख्या निश्चित नहीं है तथापि लंका, बर्मा और थाईलैण्ड में प्रचलित परम्परा के अनुसार इनकी संख्या ५५० है । साथ ही यह भी सत्य है कि वर्तमान जातक में ५४७ या ५४८ जातक कथाएँ हैं । जातकट्ठवण्णनाकार ने जातकों के विषय को दृष्टि में रखकर इनका पाँच भागों में विभाजन किया है—१. पच्चुप्पन्नवत्थु, इसमें बुद्ध के वर्तमानकाल की कथाएँ हैं । २. अतीतवत्थु, इसमें बोधिसत्त्वावस्था में घटी भूतकालिक कथाएँ हैं । ३. गाथा, इसमें गाथाएँ हैं । ४. वेय्याकरण, इसमें गाथाओं का व्याख्यान है । ५. समोधान, इसमें अतीतवत्थु के पात्रों का बुद्ध के जीवनकाल के पात्रों के साथ सम्बन्ध स्थापित किया गया है ।

जातकों का अध्ययन न केवल बौद्धधर्म की दृष्टि से तथा न केवल भाषिक दृष्टि से ही महत्त्वपूर्ण है, अपितु बुद्ध के समय के भारत की सामाजिक, आर्थिक, राजनैतिक, धार्मिक, भौगोलिक, व्यापारिक एवं लौकिक विश्वासों की दृष्टि से भी अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है ।

**विनयपिटक**—बौद्धसंघ की दृष्टि से विनयपिटक का अत्यधिक महत्त्व है । भिक्षुसंघ ने सुत्तपिटक से अधिक ऊँचा स्थान विनयपिटक को दिया है, क्योंकि उसे ही बुद्धशासन की इति माना है । जब तक विनयपिटक अपने मूलरूप में अवस्थित रहे तभी तक बुद्धशासन जीवित रह सकता है । बौद्धसंघ की व्यवस्था, भिक्षु और भिक्षुणियों के नित्यनैमित्तिक कृत्य, उपसम्पदानियम, वर्षावास के नियम, भोजन, वस्त्र आदि सम्बन्धी नियम, संघभेद होने पर संघसामग्री सम्पादित करने के नियम आदि नियमसमूह विनयपिटक में वर्णित हैं । इस दृष्टि से विनयपिटक को यदि बौद्धसंघ का संविधान कहा जाय तो अत्युक्ति नहीं होगी ।

विनयपिटक सुत्तविभंग, खन्धक एवं परिवार नामक तीन मोटे भागों में विभक्त है । सुत्तविभंग के दो भाग—पाराजिक, पाचित्तिय हैं । इनमें क्रमशः उन अपराधों का उल्लेख किया गया है जिनका दण्ड क्रमानुसार संघ से निष्कासन या किसी प्रकार का प्रायश्चित्त है । संख्या में ये अपराध २२७ हैं । ये सभी अपराध-सम्बन्धी नियम आठ वर्गों में विभक्त हैं ।

विनयपिटक का दूसरा भाग खन्धक है, इसके भी दो उपविभाग, महावग्ग और चुल्लवग्ग हैं । सुत्तविभंग में अपराधों का वर्णन है और खन्धक में विधिपूर्वक संघ में जीवन बिताने का । महावग्ग में दस खन्धक हैं । सम्बोधि-प्राप्ति से प्रथम संघ की स्थापना तक पूरा इतिहास भी दिया गया है । अनिरुद्ध, उपालि और आनन्द के संन्यास का वर्णन भी चुल्लवग्ग में हैं । चुल्लवग्ग के अन्त में प्रथम दो बौद्ध संगीतियों के विवरण हैं । वास्तव में न केवल भिक्षुसंघ के इतिहास की दृष्टि से ही, बल्कि छठी

शताब्दी ई० पू० के भारतीय समाज की अवस्था को जानने के लिए भी महावग्ग और चुल्लवग्ग में पर्याप्त सामग्री है।

**अभिधम्मपिटक**—अभिधम्मपिटक त्रिपिटक साहित्य का तीसरा मुख्य भाग है। वर्ण्य-विषय की दृष्टि से अभिधम्म का अर्थ विभिन्न स्थानों पर विभिन्न प्रकार से किया गया है। 'अभिधम्म' शब्द का प्रयोग 'अभिविनय' शब्द के साथ क्रमशः धम्म और विनय-सम्बन्धी गम्भीर उपदेश के अर्थ में सुत्तपिटक में हुआ है। ऐसा भान होता है कि बुद्धघोष ने इसी के आधार पर अभिधम्म का अर्थ 'उच्चतर धम्म' या 'विसेस धम्म' किया है।

सुत्तपिटक में निहित बुद्धमन्तव्यों को ही अभिधम्मपिटक में अधिक विस्तार के साथ समझाया गया है। भिक्षु जगदीश काश्यप ने अपना मत अभिधम्मपिटक के विषय में व्यक्त करते हुए कहा है कि 'विभज्यवाद' जिस प्रकार सुत्तन्त का दर्शन है उसी प्रकार वह अभिधम्म का भी दर्शन है। 'विभज्यवाद' का अर्थ है, मानसिक और भौतिक जगत् की सम्पूर्ण अवस्थाओं का विश्लेषण कर चुकने पर भी उनमें 'अत्ता' का न मिलना। इसके लिए काश्यपजी ने 'रथ' का उदाहरण प्रस्तुत किया है। जिस प्रकार पहिये की, धुरी आदि भागों से अलग सत्ता नहीं है उसी प्रकार रूप, वेदना, संज्ञा संस्कार आदि पाँच स्कन्धों से भिन्न पुद्गल की कोई सत्ता नहीं है।

इस प्रकार हम देखते हैं कि अभिधम्मपिटक का मुख्य वर्ण्य-विषय सुत्तन्त पर ही आधृत है। इसमें व्यक्ति के साथ बाह्य संसार के सम्बन्ध की व्याख्या करने के लिए १२ आयतनों का वर्णन किया गया है। इसके अतिरिक्त इसमें सुत्तन्त की भाँति ही स्कन्धों का भी वर्णन पाया जाता है। स्कन्धों के वर्णन में रूप, वेदना और संस्कार स्कन्धों के अङ्गों का भी वर्णन उपलब्ध होता है।

अभिधम्मपिटक का पहला एवं सबसे महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ 'धम्मसंगणि' है। इसके अन्तर्गत मानसिक एवं भौतिक जगत् की अवस्थाओं का बहुत ही सूक्ष्म विवेचन किया गया है। इसके संकलन की सबसे बड़ी विशेषता है, आभ्यन्तर एवं बाह्य के जगत् की नैतिक व्याख्या। नैतिक व्याख्या का तात्पर्य है, कर्म के शुभ एवं अशुभ तथा इन दोनों से व्यतिरिक्त विपाकों के रूप में व्याख्या।

इन सूक्ष्म विषयों के वर्णन के कारण ही धम्मसंगणि को सम्पूर्ण अभिधम्म साहित्य की प्रतिष्ठा कहा गया है।

'विभंग' अभिधम्मपिटक का द्वितीय ग्रन्थ है। इसमें धम्मसंगणि के ही विस्तृत विश्लेषण को वर्ग-बद्ध किया गया है। अतः इसे धम्मसंगणि का पूरक ग्रन्थ कहा जा सकता है। विभंग का अर्थ है, विस्तृत रूप से विभाजन। इसी अर्थ में यह शब्द 'भद्देकरत्तसुत्तन्त' में प्रयुक्त किया गया है। विभंग की कथावस्तु १८ विभागों या विभंगों में विभक्त की गयी है जिनमें से प्रत्येक अपने आप में पूर्ण है।

विभंग के बाद 'धातुकथा' का नाम आता है। स्कन्ध, आयतन एवं धातु ही धातुकथा के वर्ण्य-विषय हैं। इसी को ध्यान में रखकर महास्थविर ज्ञातिलोक ने

कहा है कि इसका नाम 'खन्ध-आयतन-धातुकथा' होना चाहिए। धातुकथा की सबसे बड़ी विशेषता है स्कन्ध, आयतन एवं धातुओं का सम्बन्ध धर्मों के साथ दिखलाना। इन धर्मों की संख्या मातिका के अनुसार १२५ है।

अभिधम्मपिटक के एक अंग के रूप में 'पुग्गलपञ्ञति' का कम महत्त्व नहीं है। यह दो पदों से मिलकर बना है। वे पद हैं, पुग्गल ( पुद्गल ) और पञ्ञति ( प्रज्ञप्ति )। पुग्गल का अर्थ है व्यक्ति एवं पञ्ञति का अर्थ है, ज्ञान। इस प्रकार पुग्गलपञ्ञति का अर्थ हुआ—व्यक्तियों के सम्बन्ध में ज्ञान। इसका वर्ण्य-विषय नाना प्रकार का व्यक्ति है। सम्पूर्ण ग्रन्थ में दस अध्याय हैं।

विषय की दृष्टि से अभिधम्मपिटक के एक अंग के रूप में 'कथावत्थु' अपना एक विशेष महत्त्व रखता है। इस ग्रन्थ में कुछ दार्शनिक सिद्धान्तों का खण्डन किया गया है। वे दार्शनिक सिद्धान्त किन-किन सम्प्रदायों से सम्बद्ध थे, इसका उल्लेख इसमें नहीं मिलता। कथावत्थु में २१६ शंका-समाधानों का उल्लेख मिलता है जो २३ अध्यायों में विभक्त हैं।

प्रश्नों के जोड़ों की प्रतिष्ठापना करने के रूप में अभिधम्मपिटक का 'यमक' एक ग्रन्थ है। इसमें प्रश्नों को जोड़ों के रूप में रखा गया है। प्रश्नों के अनुकूल और विपरीत स्वरूपों का जोड़ा बनाना इस ग्रन्थ में आदि से अन्त तक पाया जाता है। इसका मुख्य प्रतिपाद्य विषय है, अभिधम्म में प्रयुक्त शब्दावली की निश्चित व्याख्या। 'यमक' दस अध्यायों में विभक्त है। इसमें निर्दिष्ट विषय के साथ धर्मों के सम्बन्ध भी दिखाये गये हैं।

अभिधम्मपिटक में आकार एवं महत्त्व की दृष्टि से 'पट्ठान' का स्थान धम्मसंगणि के बाद ही है। इस पूरे ग्रन्थ में प्रतीत्यसमुत्पाद को समझाया गया है। प्रत्यय के दर्शन का विवेचन इसका मुख्य प्रतिपाद्य विषय है।

**अनुपिटक या अनुपालि साहित्य**—प्रायः ईसा की तीसरी शताब्दी के पूर्व ही अनेक संगीतियों द्वारा त्रिपिटक के रूप का निश्चय हो चुका था। चौथी, पाँचवीं शताब्दी में बुद्धदत्त, बुद्धघोष और धम्मपाल ने उन पर अपनी प्रसिद्ध अट्ठकथाएँ लिखीं।

त्रिपिटक के रूप-निर्धारण एवं अट्ठकथाओं के निर्माण के बीच के काल में कुछ ऐसे साहित्य की रचना हुई जिसमें नेत्तिपकरण, पेटकोपदेस और मिलिन्दपञ्ह अधिक प्रसिद्ध हैं।

**नेत्तिपकरण**—नेत्तिपकरण का संक्षिप्त नाम नेत्ति भी है, इसे नेत्तिगन्ध ( ग्रन्थ ) भी कहते हैं। नेत्ति का अर्थ है, मार्गदर्शिका। नेत्तिपकरण का एक प्रकार से त्रिपिटक (बुद्ध-वचनों) से वही सम्बन्ध है जो यास्क-कृत निरुक्त का वेदों से। इसका उद्देश केवल त्रिपिटक के वचनों और उनके तात्पर्य-निर्णयसम्बन्धी नियमों या युक्तियों का शास्त्रीय विवेचन करना मात्र है।

**पेटकोपदेस**—पेटकोपदेस का उद्देश्य नेत्तिपकरण के उद्देश्य से ही मिलता-जुलता है। नेत्तिपकरण में आयी हुई कुछ दुरूह बातों को यहाँ स्पष्ट रूप से समझाने का प्रयत्न किया गया है। पेटकोपदेस में विषय का विन्यास प्रधानतः चार आर्यसत्यों को दृष्टि में रखकर किया गया है। नेत्तिपकरण और पेटकोपदेस दोनों के रचयिता महाकच्चान ही माने जाते हैं।

**मिलिन्दपञ्ह**—इस ग्रन्थ के मिलिन्दपञ्ह, मिलिन्दपञ्हो या मिलिन्दपञ्हा—ये तीन नाम मिलते हैं। यह ग्रन्थ अपने युग की सबसे अधिक प्रसिद्ध रचना है। बुद्धघोष ने इस ग्रन्थ को त्रिपिटक के समान ही आदरणीय मानकर अट्ठकथाओं में अनेक उद्धरण दिये हैं। मिलिन्द ( ग्रीक राजा मिनैण्डर ) और भदन्त नागसेन के संवाद के रूप में यह ग्रन्थ लिखा गया है। इस ग्रन्थ में वर्णित संवाद इतिहास-सिद्ध है। इस ग्रन्थ की विषय-वस्तु सात भागों या अध्यायों में विभक्त है। पहला बाहिरकथा, यह इस ग्रन्थ की भूमिका है। दूसरा लक्खण-पञ्हो, जिसमें भदन्त नागसेन ने अनात्मवाद के साथ पुनर्जन्मवाद की संगति मिलाने का प्रयत्न किया है, जो बौद्धदर्शन की दृष्टि से अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। तीसरा विमतिच्छेदन-पञ्हो, जिसमें राजा के सन्देहों का, जो उसे अनेक छोटे-छोटे विषयों पर हुए थे, भदन्त नागसेन द्वारा निवारण किया गया है। चौथा मेण्डक-पञ्हो, जिसमें त्रिपिटक में परस्पर विरोधी प्रश्नों के निराकरण का विवरण है। यह परिच्छेद इस ग्रन्थ का सबसे लम्बा परिच्छेद है। पाँचवाँ अनुमानपञ्हो, जिसमें अनुमान के आधार पर अर्थात् भगवान् बुद्ध द्वारा उपदिष्ट धर्म एवं धर्म के अंगरूपी कार्यों को देखकर भगवान् बुद्ध की सत्ता सिद्ध की गयी है। इसी प्रसंग में धम्मनगर ( धर्मरूपी नगर ) के सुन्दर सांगोपांग रूपक का वर्णन किया गया है। छठा धुतङ्ग-कथा, जिसमें तेरह अवधूत-नियमों का विवेचन करते हुए नागसेन ने यह सिद्ध किया है कि एक गृहस्थ भी, जो सम्पूर्ण भौतिक प्रपञ्चों में फँसा हुआ है, शान्त निर्वाण-पद प्राप्त कर सकता है। सातवाँ ओपम्मकथा-पञ्हो, जिसमें उपमाओं द्वारा यह बतलाया गया है कि अर्हत्त्व का साक्षात्कार करने की इच्छा करनेवाले व्यक्ति को किस प्रकार नाना गुणों का सम्पादन करना चाहिए।

इन तीनों ग्रन्थों के अतिरिक्त 'दीपवंस' आदि कुछ अन्य महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ भी लिखे गये।

**अट्ठकथाएँ**—पालि-साहित्य में अट्ठकथा-साहित्य का आरम्भ चौथी-पाँचवीं शताब्दी से होता है। इस प्रकार बुद्ध-युग से लगभग एक हजार वर्ष बाद ये अट्ठकथाएँ लिखी गयीं। जैसा कि ऊपर कहा जा चुका है कि तीन ही अट्ठकथाकार प्रसिद्ध हैं जिनमें बुद्धदत्त और बुद्धघोष समकालीन हैं।

बुद्धदत्त ने (१) उत्तर-विनिच्छय, (२) विनय-विनिच्छय, (३) अभिधम्मावतार, (४) रूपारूपविभाग और (५) मधुरत्थ-विलासिनी नाम की अट्ठकथाएँ लिखीं।

पालि-साहित्य में साहित्य और बौद्धदर्शन की सेवा की दृष्टि से सर्वोत्कृष्ट आदर

सभी ( भृत्यों ) के न आने पर विजय भय से आशंकित हो, पाँच अस्त्रों को बाँधकर, जाकर शुभ पुष्करिणी को देखकर उलटे पैरोंवाली और हँसती हुई ( देखती हुई ) तापसी को देखा। यही, ये मेरे भृत्य गृहीत किये गये हैं, ऐसा सोचा ॥१६-१७॥

"क्या आप मेरे भृत्यों को नहीं जानती हैं", ऐसा उससे कहा। "हे राजपुत्र ! भृत्यों से क्या प्रयोजन ? ( जल ) पीओ, स्नान करो", ऐसा उसने कहा ॥१८॥

यह निश्चित है कि यक्षिणी मेरी जाति को जानती है ( अतः ) शीघ्र ही अपने नाम सुनाकर धनुष चढ़ाकर ( उसके ) समीप गया ॥१९॥

गर्दन में धनुष की डोरी से (लगाकर) यक्षिणी को बायें हाथ से केशों को पकड़कर, तथा दाहिने हाथ से तलवार को ऊपर उठाकर कहा—"हे दासि, मेरे भृत्यों को दे दो ( अन्यथा ) मैं तुम्हें मार डालूँगा", इस प्रकार डरी हुई उस यक्षिणी ने ( अपने ) जीवन की भीख माँगी—"हे स्वामी, मुझे जीवन की भीख दो, तुम्हें मैं राज्य दूँगी, तुम्हारी पत्नी बनकर रहूँगी तथा और भी जैसा चाहोगे वैसा ( कार्य ) करूँगी" ॥२०-२२॥

सरलता से छल न करने के लिए उसने उस यक्षिणी से शपथ करायी। "भृत्यों को शीघ्र लाओ" ऐसा कहने मात्र से ही उसने ला दिया ॥२३॥

ये बुभुक्षित हैं, ऐसा उसको कहे जाने पर, उस यक्षिणी ने, नावों में रखे हुए भक्षित बनियों के विविध प्रकार के प्रचुर तण्डुलादि दिखलाये ॥२४॥

उन सब भृत्यों ने भी भात और व्यञ्जनों को पकाकर, राजपुत्र को भोजन कराकर, भोजन किया ॥२५॥

विजय के द्वारा पहले दिलाये गये भोजन को यक्षिणी खा-पीकर प्रसन्न हुई। सुन्दर सोलह वर्ष का अपना रूप बना सब आभूषणों से सुसज्जित हो राजपुत्र के पास गयी। वृक्ष के नीचे अत्यन्त बहुमूल्य तथा वितान से सुसज्ज और शाणी (विशेष प्रकार का पटकुटीर) से सुपरिक्षित (चारों ओर से पर्दा लगाकर) शय्या बिछायी। उस अभीप्सित भविष्यत् अर्थ ( भविष्यकाल में अपने उद्देश्य ) को देखकर उसके साथ संवास कर ( वह ) शय्या पर सुखपूर्वक पड़ गया। ( और ) पर्दा लगाकर सभी भृत्य भी पड़ गये ॥२६-२९॥

रात में तूर्य ( वाद्य ) के शब्दों और गीतों के शब्द को सुनकर साथ सोयी हुई यक्षिणी से उसने (विजय ने) "यह कैसा शब्द हो रहा है", ऐसा पूछा ॥३०॥

स्वामी को राज्य देना चाहिए, यक्षों को मरवा देना चाहिए; क्योंकि मनुष्यों के साथ रहने के कारण यक्ष मुझे मरवा डालेंगे, ऐसा सोचकर उस यक्षिणी ने राजपुत्र से कहा—हे स्वामी ! शिरीष वस्तु नाम का यह यक्षपुर है ॥३१-३२॥

इसमें ज्येष्ठ यक्ष की लंका निवासिनी कुमारी यहाँ लायी गयी है और उसकी माता भी ( यहाँ ) आयी है ॥३३॥

उसके विवाहोत्सव में यहाँ भी (एक सप्ताह तक) महान् उत्सव है। वहाँ यह शब्द हो रहा है। यह बहुत बड़ी भीड़ है ॥३४॥

आज ही ( इसी समय ) यक्षों को मरवा डालो (क्योंकि) इसके बाद वे नहीं मारे जा सकते हैं। उसने कहा—दिखलायी न पड़नेवाले उनको मैं कैसे मरवाऊँगा ॥३५॥

वहाँ ( मैं ) शब्द करूँगी, उन्हीं शब्दों के संकेत से मरवाना। मेरे अनुभाव से उनके शरीर पर ही अस्त्र गिरेंगे ॥३६॥

विजय ने उसकी बात सुनकर ( तथा ) वैसा कर सभी यक्षों को मरवा डाला। स्वयं भी यक्षराज के प्रसाधनों को प्राप्त कर, शेष प्रसाधनों से उन-उन भृत्यों को प्रसाधन-सम्पन्न किया। कुछ दिन वहाँ रहकर (वह) ताम्रपर्णी नदी के पास पहुँचा ॥३७-३८॥

वहाँ ताम्रपर्णीनगर का निर्माणकर, मंत्रियों से युक्त होकर, विजय ने यक्षिणी के साथ निवास किया ॥३९॥

उस समय नाव से भूमि पर उतरे हुए तथा थके हुए विजय आदि, हाथ से भूमि का सहारा लेकर, बैठे ॥४०॥

यतः ताम्रभूमि की धूलि का स्पर्श करके ताम्रपर्णी हुई, अतएव वह देश और द्वीप ताम्रपर्णी कहलाया ॥४१॥

सिंहबाहु राजा ने ( यतः ) सिंह को विदीर्ण किया उसी सम्बन्ध से ( अतएव ) वह सिंहल कहलाया और ये ( यहाँ के निवासी ) सभी सैंहल कहलाते हैं ॥४२॥

———

## अनत्तवादो

अथ खो मिलिन्दो राजा येना'यस्मा नागसेनो तेनु'पसंकमि, उपसंकमित्वा आयस्मता नागसेनेन सद्धिं सम्मोदि, सम्मोदनीयं कथं सारणीयं वीतिसारेत्वा एकमन्तं निसीदि। आयस्मा पि खो नागसेनो पटिसम्मोदि, येने'व मिलिन्दस्स रञ्ञो चित्तं आराधेसि। अथ खो मिलिन्दो राजा आयस्मन्तं नागसेनं एतदवोच—कथं भदन्तो ञायति किन्नामोसि भन्ते'ति? नागसेनो'ति खो मं महाराज ञायामि, नागसेनो'ति खो मं महाराज सब्रह्मचारी समुदाचरन्ति, अपि च मातापितरो नामं करोन्ति नागसेनो'ति वा सूरसेनो'ति वा वीरसेनो'ति वा सीहसेनो'ति वा, अपि च खो महाराजा सञ्ञा समञ्ञा पञ्ञत्तिवोहारो नाममत्तं यदिदं नागसेनो'ति, न हे'त्थ पुग्गलो उपलब्भतीति। अथ खो मिलिन्दो राजा एवं आह—सुणन्तु मे भोन्तो पञ्चसतायोनका असीतिसहस्सा च भिक्खू, अयं नागसेनो एवं आह—'न हे'त्थ पुग्गलो उपलब्भतीति' कल्लं नु खो तद् अभिनन्दितुं ति। अथ खो मिलिन्दो राजा आयस्मन्तं नागसेनं एतदवोच—सचे भन्ते नागसेन पुग्गलो नू'पलब्भति। को चरहि तुम्हाकं चीवरपिण्डपातसेनासनगिलानपच्चयभेसज्जपरिक्खारं देति? को तं परिभुञ्जति? को सीलं रक्खति? को भावनं अनुयुञ्जति? को मग्गफलनिब्बानानि सच्छिकरोति? को पाणं हनति? को अदिन्नं आदियति? को कामेसु मिच्छाचारं चरति? को मुसा भणति? को मज्जं पिबति? को पञ्चान्तरियकम्मं करोति? तस्मा न'त्थि कुसलं, न'त्थि अकुसलं, न'त्थि कुसलाकुसलानं कम्मानं कत्ता वा कारेता वा, न'त्थि सुकतदुक्कटानं कम्मानं फलं, विपाको। सचे, भन्ते नागसेन यो तुम्हे मारेति न'त्थि तस्सापि पाणातिपातो, तुम्हाकम्पि भन्ते नागसेन न'त्थि आचरियो न'त्थि उपज्झायो न'त्थि उपसम्पदा। नागसेनो'ति मं महाराजा सब्रह्मचारी समुदाचरन्ती'ति यं वदेसि, कतमो एत्थ नागसेनो, किन्नु खो भन्ते केसा नागसेनो'त्ति? नहि महाराजा'ति। लोमा नागसेनो'ति? नहि महाराजा'ति। नखा, दन्ता, तचो, मंसं, नहारु, अट्ठि, अट्ठिमिञ्जा, वक्कं, हदयं, यकनं, किलोमकं, पिहकं, पप्फासं, अन्तं, अन्तगुणं, उदरियं, करीसं, पित्तं, सेम्हं, पुब्बो, लोहितं, सेदो, मेदो, अस्सु, वसा, खेळो, सिङ्घाणिका, लसिका, मुत्तं, मत्थके, मत्थलुङ्ग' नागसेनो'ति? नहि महाराजा'ति। किन्नु खो भन्ते रूपं नागसेनो'ति? नहि महाराजा'ति। वेदना नागसेनो'ति? नहि महाराजा'ति। सञ्ञा नागसेनो'ति? नहि महाराजा'ति। संखारा नागसेनो'ति? नहि महाराजा'ति। विञ्ञाणं नागसेनो'ति? न हि महाराजा'ति। किं पन भन्ते

रूपवेदनासञ्ञासंखारविञ्ञाणं नागसेनो'ति? न हि महाराजा'ति। किं पन भन्ते अञ्ञत्र रूपवेदनासञ्ञासंखारविञ्ञाणं नागसेनो'ति? न हि महाराजा'ति। 'तं अहं भन्ते पुच्छन्तो पुच्छन्तो न पस्सामि नागसेनं, सद्दो येव नु खो भन्ते नागसेनो'ति? नहि महाराजा'ति। को पने'त्थ नागसेनो, अलिकं त्वं भन्ते भाससि मुसावादं, न'त्थि नागसेनो'ति।

अथ खो आयस्मा नागसेनो मिलिन्दं राजानं एतदवोच—त्वं खो सि महाराज खत्तियसुखुमालो अच्चन्तसुखुमालो, तस्स ते महाराज मज्झन्तिकसमयं तत्ताय भूमिया उण्हाय बालुकाय खरा सक्खरकठलबालुका मद्दित्वा पादेन गच्छन्तस्स पादा रुजन्ति, कायो किलमति, चित्तं उपहञ्ञति, दुक्खसहगतं कायविञ्ञाणं उप्पज्जति, किन्नु खो त्वं पादेनागतोसि उदाहु वाहनेना'ति? नाहं भन्ते पादेना'गच्छामि। रथेनाहं आगतो'स्मीति। स चे त्वं महाराज रथेनागतोसि रथं मे आरोचेहि। किन्नु खो महाराज ईसा रथो'ति? न हि भन्ते'ति। अक्खो रथो'ति? नहि भन्ते'ति। चक्कानि रथो'ति? नहि भन्ते'ति। रथपञ्जरं रथो'ति? नहि भन्ते'ति। रथदण्डको रथो'ति? नहि भन्ते'ति। युगं रथो'ति? नहि भन्ते'ति। रस्मियो रथो'ति'? नहि भन्ते'ति। पतोदलट्ठी रथो'ति? नहि भन्ते'ति। किं नु खो महाराज ईसा अक्खचक्करथपञ्जररथदण्डयुगरस्मिपतोदं रथो'ति? नहि भन्ते'ति। किंपन महाराज अञ्ञत्र ईसाअक्खचक्करथपञ्जररथदण्डयुगरस्मिपतोदं रथो'ति। नहि भन्ते'ति। तं अहं महाराजा पुच्छन्तो पुच्छन्तो न पस्सामि रथं। सद्दो येव नु खो महाराज रथो'ति। नहि भन्ते'ति। को पने'त्थ रथो? अलिकं त्वं महाराज भाससि मुसावादं, न'त्थि रथो। त्वं सि महाराज सकलजम्बुदीपे अग्गराजा। कस्स पन त्वं भायित्वा मुसावादं भाससि। सुणन्तु मे भोन्तो पञ्चसता योनका असीतिसहस्सा च भिक्खू। अयं मिलिन्दो राजा एवं आह—रथेनाहं आगतो'स्मीति। 'सचे त्वं महाराज रथेना'गतोसि रथं मे आरोचेहीति' वुत्तो समानो रथं न सम्पादेति कल्लन्नु खो तदभिनन्दितुं'ति।

एवं वुत्ते पञ्चसता योनका आयस्मतो नागसेनस्स साधुकारं दत्वा मिलिन्दं राजानं एतदवोचुं—इदानि खो त्वं महाराजा सक्कोन्तो भासस्सू'ति। अथ खो मिलिन्दो राजा आयस्मन्तं नागसेनं एतदवोच—नाहं भन्ते नागसेन मुसा भणामि। ईसञ्च पटिच्च, अक्खञ्च पटिच्च, चक्कानि च पटिच्च, रथपञ्जरञ्च पटिच्च, रथदण्डकञ्च पटिच्च, रथोति संञ्ञा समञ्ञा पञ्ञत्तिवोहारो नाम, पवत्ती'ति। साधु खो त्वं महाराज रथं जानासि। एवं एव खो महराज मय्हम्पि केसे च पटिच्च, लोमे च पटिच्च, मत्थलुङ्गञ्च पटिच्च, रूपञ्च पटिच्च, वेदनं च पटिच्च, सञ्ञं च पटिच्च, संखारे च पटिच्च, विञ्ञाणञ्च पटिच्च नागसेनो'ति संञ्ञा, समञ्ञा, पञ्ञत्ति, वोहारो नाममत्तं

पवत्तति। परमत्थतो पने'त्थ पुग्गलो 'नू'पलब्भति। भासितं पे'तं महाराज वजिराय भिक्खुनिया भगवतो सम्मुखा—

यथा हि अङ्गसम्भारा होति सद्दो रथो इति,
एवं खन्धेसु सन्तेसु होति सत्तोति सम्मुतीति॥

अच्छरियं भन्ते नागसेन! अब्भुतं भन्ते नागसेन!! अतिचित्रानि पञ्हपटिभानानि विस्सज्जितानि। यदि बुद्धो तिट्ठेय्य साधुकारं ददेय्य, साधु! साधु!! नागसेन, अतिचित्रानि पञ्हपटिभानानि विस्सज्जितानि इति।

—मिलिन्दपञ्हो

संस्कृत अनुवाद

अथ खलु राजा मिलिन्दो येनायुष्मान्नागसेनस्तेनोपससक्रमीत्। उपसङ्क्रम्य आयुष्मता नागसेनेन सध्रीङ् सममोदिष्ट। सम्मोदनीयां कथां साराणीयां व्यतिसार्य एकान्ते न्यषदत्। आयुष्मानानपि खलु नागसेनः प्रतिसम्मोदनीयेनैव मिलिन्दस्य राज्ञश्चित्तमारात्सीत्। अथ खलु मिलिन्दो राजा आयुष्मन्तं नागसेनमेतदवोचत्— "कथं भदन्तो ज्ञायते, किं नामाऽसि भदन्ते"ति?

"नागसेन इति खल्वहं, महाराज, ज्ञाये। नागसेन इति खलु मां, महाराज, सब्रह्मचारिणः समुदाचरन्ति। अपि च मातापितरौ नाम कुर्वन्ति नागसेन इति वा शूरसेन इति वा वीरसेन इति वा सिंहसेन इति वा। अपि च खलु, महाराज, संज्ञा समज्ञा प्रज्ञप्तिर्व्यवहारो नाममात्रं यदिदं नागसेन इति। न ह्यत्र पुद्गल उपलभ्यत" इति।

अथ खलु मिलिन्दो राजा एवमाह—"शृण्वन्तु मे, भवन्तः पञ्चशतानि यवनकाः, अशीतिसहस्राणि च भिक्षवः। अयं नागसेन एवमाह—"न ह्यत्र पुद्गल उपलभ्यत' इति। कल्यं नु खलु तदभिनन्दितुमिति"? अथ खलु मिलिन्दो राजाऽऽयुष्मन्तं नागसेन मेतदवोचत्—'चेद्, भदन्त नागसेन, पुद्गलो नोपलभ्यते, कस्तर्हि युष्मभ्यं चीवरपिण्डपातशयनासनग्लानप्रत्ययभैषज्यपरिष्कारं ददाति? कस्तं परिभुनक्ति? कः शीलं रक्षति? को भावनानुयुनक्ति? को मार्गफलनिर्वाणानि साक्षात्करोति? कः प्राणान् हन्ति? कोदत्तमाददाति? कः कामेषु मिथ्याचारं चरति? को मृषा भणति? को मद्यं पिबति? कः पञ्चानन्तर्यकर्म करोति? तस्मान्नास्ति कुशलम्। नास्त्यकुशलम्। नास्ति कुशलाकुशलानां कर्मणां कर्ता वा कारयिता वा। नास्ति सुकृतदुष्कृतानां कर्मणां फलं विपाकः। चेद्, भदन्त! नागसेन, यो युष्मान् मारयति, नास्ति तस्यापि प्राणातिपातः। युष्माकमपि, भदन्त! नागसेन!, नास्ति आचार्यः, नास्ति उपाध्यायः, नास्ति उपसम्पदा। 'नागसेन' इति मां महाराज, सब्रह्मचारिणः समुदाचरन्तीति यद् वदसि, कतमोऽत्र नागसेनः"?

'किन्नु खलु, भदन्त! केशा नागसेन" इति? "नहि, महाराज" इति। "लोमानि नागसेन" इति? "नहि महाराज" इति। "नखाः, दन्ताः, त्वचः,

मांसं, स्नायुः, अस्थि, अस्थिमज्जा, वृक्कं, हृदयं, यकृत्, क्लोमकं, प्लीहा, फुफ्फुसं, अन्त्रं, अन्त्रगुणः, औदर्यं, करीषं, पित्तं, श्लेष्म, पूतिः, लोहितं, स्वेदः, मेदः, अश्रु, वसा, खेलो (खेडः), सिंघाणिका, लसिका, मूत्रं, मस्तके मस्तलुङ्गं नागसेन" इति ?

"नहि महाराज !" इति। "किन्तु खलु, भदन्त, रूपं नागसेन" इति ? "नहि महाराज !" इति। "वेदना नागसेन" इति ? "नहि महाराज !" इति। "संज्ञा नागसेन" इति ? "नहि महाराज !" इति ! "संस्काराः नागसेन" इति ? 'नहि महाराज !" इति। "विज्ञानं नागसेन" इति। "नहि महाराज !" इति। "किम्पुनर्भदन्त, रूपवेदनासंज्ञासंस्कारविज्ञानानि नागसेन" इति ? "नहि महाराज !" इति किम्पुनर्भदन्त, अन्यत्र रूपवेदनासंज्ञासंस्कारविज्ञानेभ्यः नागसेन" इति ? "नहि महाराज !" इति। "तमहं, भदन्त, पृच्छन् पृच्छन् न पश्यामि नागसेनम्। 'नागसेन' शब्द एव नु खलु, भदन्त, नागसेन" इति ? "नहि महाराज !" इति। कः पुनरत्र नागसेनः ? अलीकं त्वं, भदन्त, भाषसे मृषावादं, नास्ति नागसेन" इति।

अथ खलु आयुष्मान्नागसेनो मिलिन्दं राजानमेतदवोचत्—"त्वं खल्वसि, महाराज, क्षत्रियसुकुमारोऽत्यन्तसुकुमारः। तस्य ते, महाराज, मध्याह्निकसमयः तप्तायां भूम्यामुष्णायां बालुकायां खराः शर्करकठलबालुकाः मर्दित्वा पादाभ्यां गच्छतः पादौ रुजतः, कायः क्लाम्यति, चित्तमुपहन्यते, दुःखसहगतं कायविज्ञानमुत्पद्यते। किन्तु खलु त्वं पादाभ्यामागतोऽसि, उताहो वाहनेनेति" ? नाहं, भदन्त, पादाभ्यामागच्छामि रथेनाहमागतोऽस्मीति"। "चेत्त्वं, महाराज, रथेनागतोऽसि, रथं मे आरोचय। किन्तु खलु, महाराज, ईषा रथ" इति ? "नहि भदन्ते"ति। अक्षो रथ" इति ? "नहि भदन्त !" इति। "चक्राणि रथ" इति ? "नहि भदन्त !" इति। "रथपञ्जरं रथ" इति ? "नहि भदन्त !" इति। "रथदण्डको रथ" इति ? "नहि भदन्त !" इति। "युगं रथ' इति ? "नहि भदन्त" ! इति। "रश्मयो रथ" इति ? "नहि भदन्त !" इति। "प्रतोदयष्टी रथ" इति ? "नहि भदन्त !" इति। 'किन्तु खलु, महाराज, ईषाचक्ररथपञ्जररथदण्डयुगरश्मिप्रतोदाः रथ" इति ? "नहि भदन्त !" इति। किम्पुनर्महाराज, अन्यत्र ईषाचक्ररथपञ्जररथदण्डयुगरश्मिप्रतोदेभ्यः रथ' इति ? "नहि, भदन्त !" इति। "तमहं, महाराज, पृच्छन् पृच्छन् न पश्यामि रथम्। (रथ) शब्द एव नु खलु, महाराज, रथ" इति ?

"नहि भदन्त !" इति। "कः पुनरत्र रथः ? अलीकं त्वं, महाराज, भाषसे मृषावादं नास्ति रथः ! त्वमसि महाराज, सकलजम्बूदीपेऽग्रराजः। कस्मात् पुनस्त्वं भीत्वा मृषावादं भाषसे ? शृण्वन्तु मे, भगवन्तः पञ्चशतानि यवनकाः, अशीतिसहस्राणि च भिक्षवः। अयं मिलिन्दो राजा एवमाह—"रथेनाहमागतोऽस्मीति !" 'चेत् त्वं, महाराज ? रथेनागतोऽसि, रथं मे आरोचयेत्युक्तः सन् रथं न सम्पादयति। कल्यं नु खलु तदभिनन्दितुमिति" ?

एवमुक्ते पञ्चशतानि यवनकाः आयुष्मते नागसेनाय साधुकारं दत्त्वा मिलिन्दं राजानमेतदवोचन्—"इदानीं खलु त्वं, महाराज !, शक्नुवन् भाषस्वेति ।" अथ खलु मिलिन्दो राजायुष्मन्तं नागसेनमेतदवोचत्—"नाहं, भदन्त नागसेन, मृषा भणामि । ईषां च प्रतीत्य, अक्षं च प्रतीत्य, चक्राणि च प्रतीत्य, रथपञ्जरं च प्रतीत्य, रथदण्डकं च प्रतीत्य, रथ इति संज्ञा समज्ञा प्रज्ञप्तिर्व्यवहारो नाममात्रं प्रवर्तत" इति ।

"साधु खलु त्वं, महाराज, रथं जानासि । एवमेव खलु, महाराज, मह्यमपि केशांश्च प्रतीत्य, लोमानि च प्रतीत्य मस्तलुङ्गं च प्रतीत्य, रूपं च प्रतीत्य, वेदनां च प्रतीत्य, संज्ञां च प्रतीत्य, संस्कारांश्च प्रतीत्य, विज्ञानं च प्रतीत्य, 'नागसेन' इति संज्ञा समज्ञा प्रज्ञप्तिर्व्यवहारो नाममात्रं प्रवर्तते । परमार्थतः पुनरत्र पुद्गलो नोपलभ्यते । भाषितमप्येतन्महाराज, वज्र्या भिक्षुण्या भगवतः सम्मुखे—

यथा ह्यङ्गसम्भारा भवन्ति शब्दो रथ इति ।
एवं स्कन्धेषु सत्सु भवति सत्त्व इति सम्मतिः ॥" इति॥

"आश्चर्यं, भदन्त नागसेन, अद्भुतं, भदन्त नागसेन । अतिचित्राणि प्रश्नप्रति—भानानि विसर्जितानि । यदि बुद्ध अस्थास्यत् , साधुकारं अदास्यत् । 'साधु साधु, नागसेन ! अतिचित्राणि प्रश्नप्रतिभानानि विसर्जितानि" इति ।

## हिन्दी अनुवाद

एक समय आयुष्मान् नागसेन जहाँ थे वहाँ राजा मिलिन्द गये। जाने पर आयुष्मान् नागसेन के साथ बहुत प्रसन्न हुए। आनन्द देनेवाली सुसम्बद्ध कथा ( समाचार ) का आदान-प्रदान करके एक ओर एकान्त में बैठ गये। आयुष्मान् नागसेन ने भी आनन्ददायक व्यवहार से मिलिन्द राजा के चित्त का आराधन किया। तदनन्तर राजा मिलिन्द ने आयुष्मान् नागसेन से यह कहा—"हे भदन्त ! आप कैसे जाने जाते हैं, आपका क्या नाम है" ? "महाराज ! मैं 'नागसेन' इस रूप से जाना जाता हूँ। महाराज ! मित्रछात्र मुझे नागसेन कहते हैं। मेरे माता-पिता भी मेरा नाम नागसेन, शूरसेन, वीरसेन अथवा सिंहसेन ऐसा करते हैं ( रखते हैं )। महाराज ! जो यह नागसेन है, वह नाममात्र का, संज्ञा, समज्ञा, प्रज्ञप्ति, व्यवहार है, न कि यहाँ कोई पृथक् पुद्गल पदार्थ पाया जाता है।"

तदनन्तर राजा मिलिन्द ने इस प्रकार कहा—हे पाँच सौयवन, तथा अस्सी हजार भिक्षुओ ! आपलोग सुनें—इस शरीर में पुद्गल नहीं उपलब्ध होता है, ऐसा यह नागसेन कहते हैं। इस बात को स्वीकार करना उचित ही है। तदनन्दर राजा मिलिन्द ने आयुष्मान् नागसेन से यह पूछा—हे भदन्त नागसेन ! यदि पुद्गल कोई वस्तु नहीं है, तो कौन तुमलोगों को चीवर, पिण्डपात, शयन, आसन, ग्लान, प्रत्यय, औषधि एवं परिष्कार देता है ? कौन भोग करता है ? कौन शील की रक्षा करता है ? कौन भावों का अनुयोग करता है ? कौन मार्गफल एवं निर्वाण का साक्षात्कार करता है ? कौन प्राणों को

मारता है ? कौन न दिये गये धन को ग्रहण करता है ? कौन कामनाओं में स्वतन्त्राचरण करता है ? कौन झूठ बोलता है ? कौन शराब पीता है ? कौन पंचानन्तर्यकर्म करता है ? इसलिए कुशल नहीं है। अकुशल नहीं है। कुशल एवं अकुशल कर्मों को करनेवाला एवं करानेवाला नहीं है। पुण्य एवं पाप कर्मों के फल और विपाक नहीं हैं। हे भदन्त नागसेन ! जो तुम लोगों को मारता है, उसके प्राणों का नाश नहीं है। हे भदन्त नागसेन ! तुमलोगों का भी कोई आचार्य नहीं है, कोई उपाध्याय नहीं है। कोई उपसम्पदा नहीं है। हे महाराज ! मुझको मित्रछात्र 'नागसेन' ऐसा कहते हैं, ऐसा जो तुम कहते हो, तो यहाँ नागसेन कौन है ? "क्या भदन्त ! ये केश नागसेन हैं ?" "हे महाराज ! नहीं"। "क्या रोम नागसेन हैं ?" "नहीं महाराज"। "नख, दाँत, चर्म, मांस, स्नायु, अस्थि, अस्थिमज्जा, वृक्क, हृदय, यकृत, फेफड़ा, प्लीहा, फुप्फुस, अँतड़ी, अन्त्रगुण, गर्भ, मल, पित्त, श्लेष्मा, पीब, रुधिर, स्वेद, मेदा, अश्रु, वसा, खेड़ी, नकटी ( सिंघाणिका ), लार, मूत्र, मस्तक और मस्तलुङ्ग नागसेन है ?" ऐसा नहीं महाराज। "हे भदन्त ! क्या रूप नागसेन हैं ?" "ऐसा नहीं महाराज"। "वेदना नागसेन है" ? "ऐसा नहीं महाराज"। "संज्ञा नागसेन है" ? "ऐसा नहीं महाराज"। "संस्कार नागसेन है" ? "ऐसा नहीं महाराज"। "हे भदन्त ! क्या रूप, वेदना, संज्ञा, संस्कार और विज्ञान नागसेन है" ? "ऐसा नहीं महाराज"। "हे भदन्त ! रूप, वेदना, संज्ञा, संस्कार और विज्ञान से अन्यत्र नागसेन है" ? "ऐसा नहीं महाराज"। "हे भदन्त ! आपसे बार-बार पूछता हुआ भी उस नागसेन को नहीं समझ पाता हूँ। हे भदन्त ! क्या 'नागसेन' शब्द ही नागसेन है" ? "ऐसा नहीं महाराज"। "यहाँ कौन नागसेन है" ? "हे भदन्त ! तुम असत्य हो, झूठ बोलते हो, नागसेन नहीं है"।

इसके बाद आयुष्मान् नागसेन ने मिलिन्द राजा को ( से ) पूछा—'हे महाराज, क्षत्रियकुमार, तुम अत्यन्त सुकुमार हो। हे महाराज, यह दोपहरी का समय है (अतः) जलती हुई भूमि, जलती हुई बालुका के ऊपर खर ( तेज ) मिट्टी के कंकण और बालुका का मर्दन करके पैदल आते हुए तुम्हारे पैर दुखते हैं, शरीर क्लान्त हो रहा है, चित्त मलिन हो रहा है, दुःख के साथ कायविज्ञान उत्पन्न हो रहा है ! क्या आप पैदल आये हैं अथवा सवारी से ? "हे भदन्त ! मैं पैदल नहीं आया हूँ, रथ से आया हूँ"।

"हे महाराज ! यदि आप रथ से आये हैं तो हमें रथ समझाइये। हे महाराज ! क्या ईषा ( हरसा ) रथ है" ? "ऐसा नहीं भन्ते"। "क्या अक्ष रथ है" ? "ऐसा नहीं भन्ते"। "क्या चक्के रथ हैं" ? "ऐसा नहीं भन्ते"। "क्या रथपंजर रथ है" ? "ऐसा नहीं भन्ते"। "क्या रथदण्ड रथ है" ? "ऐसा नहीं भन्ते"। "क्या जुआ रथ है" ? "ऐसा नहीं भन्ते"। "क्या रस्सियाँ रथ हैं" ? "ऐसा नहीं भन्ते"। "क्या कोड़ा रथ है" ? "ऐसा नहीं भन्ते"। "हे महाराज ! क्या ईषा, अक्ष, चक्र, रथपञ्जर, रथदण्ड, जुआ, रस्सी और कोड़ा (ये सब मिलकर) रथ हैं" "ऐसा नहीं

भन्ते"। "हे महाराज ! तो फिर क्या ईषा, अक्ष, चक्र, रथपंजर, रथदण्ड, जुआ, रस्सी और कोड़ा आदि से अन्यत्र कहीं रथ है"? "ऐसा नहीं भन्ते"। "हे महाराज ! आपको बार-बार पूछता हुआ भी मैं रथ नहीं समझ पाता हूँ। क्या (रथ) शब्द ही रथ है ?" "ऐसा नहीं भन्ते"। "तो क्या रथ है" ? हे महाराज। तुम असत्य हो, असत्य बोलते हो कुछ भी रथ नहीं है। हे महाराज ! तुम संपूर्ण जम्बूद्वीप में बड़े राजा हो, तो फिर किससे डरकर असत्य बोल रहे हो ? हे पाँच सौ यवन एवं अस्सी हजार भिक्षुओ, मुझसे सुनो, 'रथ से मैं आया हुआ हूँ' ऐसा यह मिलिन्द राजा कहता है। किन्तु यह पूछने हर कि यदि तुम रथ से आये हो तो मुझे रथ समझाओ, यह नहीं समझा पा रहा है। इसे स्वीकार करना उचित है ? ऐसा कहने पर पाँच सौ यवनों ने आयुष्मान् नागसेन को साधुवाद देकर मिलिन्द राजा से यह पूछा—"हे महाराज, आप समर्थ हैं, आप ही कहें।" इसके बाद राजा मिलिन्द ने नागसेन को (से) ऐसा कहा—"हे भन्ते नागसेन ! मैं झूठ नहीं बोल रहा हूँ। ईषा समझकर, अक्ष समझकर, चक्र समझकर, रथपञ्जर और रथदण्ड समझकर रथ ऐसी संज्ञा, समज्ञा, प्रज्ञप्ति, व्यवहार, नाममात्र प्रवर्तित होता है।"

हे महाराज ! आप ठीक जान रहे हैं। हे महाराज ! इसी प्रकार मेरे लिए भी केश समझकर, रोम समझकर, मस्तक समझकर, रूप समझकर, वेदना समझकर, संज्ञा समझकर, संस्कार समझकर, विज्ञान समझकर, नागसेन ऐसी संज्ञा, समज्ञा, प्रज्ञप्ति, व्यवहार नाममात्र को ही प्रवर्तित होता है। वस्तुतः पुद्गल नहीं ही मिलता है। महाराज ! वज्री भिक्षुणी ने भी भगवान् के सम्मुख यह कहा है—

"जिस प्रकार अङ्गसमूह रथशब्द से कहा जाता है इसी प्रकार (पाँचों) स्कन्धों के होने पर सत्त्व ऐसा कहा जाता है, यह मेरी सम्मति है"। "हे भन्ते नागसेन ! आश्चर्य है, अद्भुत है। अत्यन्त विचित्र ज्ञान आपने हमलोगों को दिये हैं। यदि बुद्ध होते तो साधुवाद देते। साधु ! साधु !! नागसेन ! अत्यन्त विचित्र ज्ञान आपने दिये हैं"।

---

## पालि-व्याकरण

**पालि की वर्णसंघटना**—पालि की वर्णसङ्घटना का विचार तीन बातों को ध्यान में रखकर किया जा सकता है—

१. पालि और संस्कृत की वर्णराशि की तुलना।

२. पालि की स्वर-सङ्घटना।

३. पालि की व्यञ्जन-सङ्घटना।

उपर्युक्त विभाजन को ध्यान में रखकर सम्पूर्ण पालि-ध्वनिसमूहों को दो विभागों में विभक्त किया जा सकता है—

(१) स्वर-ध्वनि-समूह।

(२) व्यञ्जन-ध्वनि-समूह।

मोग्गलान सम्प्रदाय के अनुसार पालि में कुल ४३ वर्ण होते हैं। परन्तु कच्चायन-सम्प्रदाय के अनुसार पालि में कुल ४१ वर्ण होते हैं। इन ४३ या ४१ वर्णों में क्रमशः १०, ८ स्वर है तथा ३३ व्यञ्जन।

**स्वर**—अ, आ, इ, ई, उ, ऊ, (ऍ) ए, (ऑ) ओ। पालि में 'अं' स्वर के अन्तर्गत नहीं पढ़ा जाता है। इसकी गणना व्यञ्जन में होती है। 'अः' पालि में पूर्णतया लुप्त हो गया है।

**व्यञ्जन**—क ख ग घ ङ

च छ ज झ ञ

ट ठ ड ढ ण

त थ द ध न

प फ ब भ म

य र ल ळ व स ह अं

इन उपर्युक्त व्यञ्जनों में पाँच-पाँच वर्णों की वर्ग संज्ञा होती है। इस प्रकार पालि व्यञ्जन-समूह में पाँच वर्ग होते हैं। इन्हें क्रमशः कवर्ग, चवर्ग, टवर्ग, तवर्ग, पवर्ग कहते हैं।

पालि में 'अं' की निग्गहीत संज्ञा होती है।

### मात्राकाल-नियम (Law of Mora)

डब्ल्यू० गायगर महोदय ने पालि-भाषा एवं उसके साहित्य का बड़े परिश्रम के साथ अध्ययन किया, उस अध्ययन के परिणामस्वरूप उन्होंने जर्मनभाषा में 'पालि लिटरेचर उण्ड स्प्राख्वे' नाम की पुस्तक लिखी। श्रीगायगर ने 'संस्कृतभाषा की किन-

किन ध्वनियों का पालिभाषा में क्या-क्या स्वरूप हो गया', इसका पर्याप्त विवेचन करके 'मात्रा-काल-नियम' का निर्माण किया। यह बात दूसरी है कि उस नियम के अनेक अपवाद भी उन्हें मिले तथा मिलते हैं। परिभाषा का व्याकरण तथा उसके ध्वनि-परिवर्तनों के अध्ययन के समय इस मात्रा-काल-नियम पर अवश्य ध्यान देना चाहिए। उन्होंने लिखा है--जैसा कि प्रायः मध्यभारतीय भाषाओं में देखा जाता है, पालिभाषा में किसी शब्द के अक्षर (syllable) की या तो केवल एक मात्रा, या दो मात्राएँ ही हो सकती हैं। दो मात्राओं से अधिक मात्राएँ कभी नहीं हो सकतीं। अक्षर स्वरान्त और व्यञ्जनान्त दो प्रकार का हो सकता है। स्वरान्त अक्षर में ह्रस्व स्वर (एक मात्रा) या दीर्घ स्वर (दो मात्राएँ) होंगे। व्यञ्जनान्त अक्षर में ह्रस्व स्वर (दो मात्राएँ) ही होगा। दीर्घ स्वरवाला स्वरान्त अक्षर और ह्रस्व स्वरवाला व्यञ्जनान्त अक्षर, इन दोनों की मात्राएँ दो-दो होती हैं। दीर्घ सानुस्वार स्वर नहीं होता। इस प्रकार 'मा-ला' शब्द में जिसमें दो दीर्घ स्वरवाले (चार मात्राओंवाले) स्वरान्त अक्षर हैं और 'गन्-तुम्' शब्द में, जिसमें दो ह्रस्व स्वरवाले (ह्रस्व स्वर की एक मात्रा होती है, अतः दो मात्राएँ होनी चाहिए, परन्तु यहाँ सानुस्वार स्वर की दो मात्राएँ मानी जाती हैं, अतः चार मात्राओं-वाले) व्यञ्जनान्त अक्षर हैं, चार-चार मात्राएँ उच्चारण की दृष्टि से होती हैं।

इस नियम के कारण व्यञ्जनान्त अक्षर में संस्कृत में संयुक्ताक्षर के पहले यदि दीर्घ स्वर हो तो पालि में या तो संयुक्ताक्षर के पहले का वह दीर्घ स्वर ह्रस्व स्वर हो जाता है, या संयुक्ताक्षर के पहले का वह दीर्घ स्वर रह जाता है और संयुक्ताक्षर, असंयुक्ताक्षर में परिवर्तित हो जाता है, यथा--

संस्कृत जीर्ण>पालि जिण्ण। यहाँ पर संयुक्ताक्षर के पहले का दीर्घ स्वर पालि में ह्रस्व हो गया है। इसी प्रकार सं० मांस>पा० मंस, सं० नदीम्>पा० नदिं, सं० लाक्षा>पा० लाखा, सं० दीर्घ>पा० दीघ। यहाँ पर संयुक्ताक्षर के पहले का दीर्घ स्वर रह गया तथा संयुक्ताक्षर का असंयुक्ताक्षर हो गया है।

कुछ और भी ऐसे परिवर्तन पाये जाते हैं जिन्हें इस नियम के अनुसार सरलता से समझा जा सकता है।

१. (क) जहाँ संस्कृत में संयुक्ताक्षर के पूर्व ह्रस्व स्वर है वहीं उससे विकसित पालि-भाषा में असंयुक्ताक्षर के पूर्व दीर्घ स्वर हो जाता है, यथा--

सं० सर्षप>पा० सासप (* सस्सप के स्थान पर)

सं० वल्क>पा० वाक (* वक्क के स्थान पर)

(ख) जहाँ संस्कृत में असंयुक्त व्यञ्जन के पूर्व दीर्घ स्वर है वहीं पालि में संयुक्त व्यञ्जन के पूर्व ह्रस्व स्वर है, यथा--

सं० आवृहति>पा० अब्बहति

सं० नीड>पा० निड्ड

सं० उदूखल>पा० उदुक्खल

(ग) यतः ह्रस्व सानुस्वार स्वर की दो मात्रा, पालि में दीर्घ की तरह मानी जाती है, शुद्ध दीर्घ स्वर के स्थान पर प्रायः सानुस्वार ह्रस्व स्वर हो जाता है, यथा—

सं॰ मत्कुण > पा॰ मंकुण ( * माकुण या * मक्कुण के स्थान पर )
सं॰ शर्वरी > पा॰ संवरी ( * सावरी या * सब्बरी के स्थान पर )
सं॰ शुल्क > पा॰ सुंक ( * सूक या * सुक्क के स्थान पर )
सं॰ घर्षति > पा॰ घंसति ( * घासति या * घस्सति के स्थान पर )

(घ) उपर्युक्त '(ग)' नियम का विपर्यय भी पाया जाता है, यथा—

सं॰ सिंह > पा॰ सीह
सं॰ विंशति > पा॰ वीसति, वीसं
सं॰ संरम्भ > पा॰ सारम्भ। सम् उपसर्ग के साथ दूसरे शब्दों की भी यही स्थिति होती है।

२. कभी-कभी संयुक्त व्यञ्जन से पूर्व दीर्घ स्वर रह जाता है। ऐसा विशेषकर सन्धियों में होता है, यथा—

सं॰ साद्य > पा॰ साज्ज (सा + अज्ज)
सं॰ यथाध्याशयेन > पा॰ यथाज्झासयेन (यथा + अज्झासयेन)

३. इस मात्रा-नियम के अनुसार ही जहाँ पर स्वर-भक्ति के द्वारा संयुक्त व्यञ्जन का विभाग किया जाता है वहाँ संयुक्त व्यञ्जन का पूर्ववर्ती दीर्घ स्वर नियमतः ह्रस्व स्वर हो जाता है। इस तरह के प्रसङ्गों में एक मात्रावाले दो अक्षर दो मात्रावाले एक अक्षर का प्रतिनिधित्व करते हैं, यथा--

सं॰ सूर्य > पा॰ सुरिय (* सुय्य के स्थान पर)
सं॰ प्रकीर्ण > पा॰ पकिरिय
सं चैत्य > पा॰ चेतिय
सं॰ मौर्य > पा॰ मोरिय। इन अन्तिम दो उदाहरणों में 'ए' और 'ओ' ह्रस्व हैं।

## ध्वनि-परिवर्तन

पालि में निम्नलिखित ध्वनियों के लिए प्रायः निम्नलिखित ध्वनियों का प्रयोग मिलता है।

### स्वर-परिवर्तन

(१) 'अ' ध्वनि के लिए पालिभाषा में 'आ', 'इ', 'उ' तथा 'ए' ध्वनियाँ प्रयुक्त होती हैं। यथा--प्रत्यमित्रः = पच्चामित्तो, राजस्त्री = राजित्थि, निमज्जति = निमुज्जति, फल्गु = फेल्गु।

(२) 'आ' ध्वनि के लिए पालिभाषा में 'अ' तथा 'ए' ध्वनियों का प्रयोग होता है। यथा--लासिका = लसिका, मातृका = मेत्तिका।

(३) 'इ' ध्वनि के लिए अ, उ, ए तथा ओ ध्वनियाँ प्रयुक्त होती हैं। यथा— द्वित्रिकृत्वः = द्वत्तिक्खत्तुं, इषुः = उसु।

विष्णु = वेण्हु, अग्रमहिषी = अग्गमहेसी, इक्ष्वाकुः = ओक्काको।

(४) संस्कृत की 'ई' ध्वनि पालिभाषा में 'अ' ध्वनि के रूप में परिवर्तित हो जाती है। यथा—कौसीद्यं = कोसज्जं।

(५) 'उ' ध्वनि अ, इ, ए तथा 'ओ' ध्वनियों के रूप में प्रयुक्त होती है। यथा— मुकुल = मकुल, पुरुष = पुरिस, डुण्डुभ = डेण्डुभ, प्रामुख्य = पामोक्ख।

(६) 'ऊ' ध्वनि के लिए पालिभाषा में 'अ' तथा 'ओ' ध्वनियाँ प्रयुक्त होती हैं। यथा—कूर्पर = कप्पर, गुडूची = गोळोची।

(७) पालिभाषा में ऋ तथा ऌ स्वरों का प्रतिनिधित्व करनेवाले स्वर—

पालिभाषा में ऋ ध्वनि अ, इ, उ, र् ध्वनियों के रूप में प्रयुक्त की जाती है। प्रायः ये परिवर्तन पड़ोसी स्वर के कारण होते हैं। उदाहरण के लिए ओष्ठस्थानीय व्यञ्जनों के बाद आनेवाली ऋ ध्वनि 'उ' में परिवर्तित हो जाती है, यथा—पृथवी = पुथवी।

ऋक्षः = अच्छः, पृषत् = पसद, ऋण = इण, वृश्चिक = विच्छिक, ऋजु = उजु, ऋषभ = उसभ, बृहन्त = ब्रहन्त।

'ऋ' कभी-कभी 'रु' ध्वनि के रूप में प्रयुक्त होती है, यथा—वृक्ष = रुक्ख।

'ऌ' ध्वनि के लिए 'उ' ध्वनि का प्रयोग पालिभाषा में मिलता है, यथा— क्लृप्त = कुत्त।

(८) ए तथा ओ ध्वनियों के लिए पालि में कभी-कभी इ तथा उ ध्वनियाँ प्रयुक्त होती हैं। यथा—प्रतिवेश्यक = पटिविस्सक, श्रोष्यामि = सुस्सम, गोनाम् = गुन्नं।

## व्यञ्जन-परिवर्तन

(१) पालिभाषा में असंयुक्त 'क' ध्वनि के लिए प्रायः 'ख, ग, ट, क्क, व तथा 'य' ध्वनियों का प्रयोग होता है। यथा—कुब्ज = खुज्ज, प्रतिकृत्य = पटिगच्च, कक्कोलं = टक्कोलं, भिषक् = भिसक्को, शुक = सुव, लौकिक = लोकिय।

(२) 'ग' ध्वनि के लिए पालिभाषा में 'क' एवं 'घ' ध्वनियों का प्रयोग मिलता है। यथा—अगुरु = अकलु, गृहं = घरं (घर शब्द संस्कृत भी है)

(३) 'घ' ध्वनि के लिए 'ख' और 'ह' ध्वनि का प्रयोग पालिभाषा में होता है। यथा—परिघ = पलिख, प्राघुणः = पाहुणो।

(४) 'च' ध्वनि के लिए 'ज' तथा 'त' ध्वनि। यथा—स्रुच् = सुजा, चिकित्सा = तिकिच्छा।

(५) 'ज' ध्वनि के लिए 'च', 'द' तथा 'य' ध्वनि का प्रयोग। यथा— प्राजयति = पाचेति, ज्योत्स्ना = दोसिना, निज = निय।

(६) 'ट' ध्वनि 'ठ', 'ड', ल, ळ ध्वनि में परिवर्तित हो जाती है। यथा— कण्टक = कण्ठक, स्फटिक = फलिक, आटविक = आळविक।

(७) 'ड' के लिए 'ळ' ध्वनि का प्रयोग। यथा—बडवा = बळ्वा।

(८) त के लिए 'ट' 'थ' 'द' ध्वनि का प्रयोग। यथा—आर्त = अट्टो, तुषः = थुसो, वितस्तिः = विदत्थि।

(९) 'ध' के लिए 'भ' 'ह' 'ळ्ह' ध्वनि का प्रयोग। यथा—अधिरोहण = अभिरोहण, श्रद्धाति = सद्दहति, द्वैधकं = द्वेळ्हकं।

(१०) 'य' के लिए 'व' का प्रयोग। आयुध = आवुध।

(११) 'ह' के लिए 'ध' और 'भ' ध्वनि का प्रयोग। यथा—इह = इध, गह्वर = गब्भर।

(१२) 'क्ष' ध्वनि के लिए 'क्ख', 'च्छ', 'ज्झ', 'ख' और 'ग्घ' ध्वनियों का प्रयोग पालिभाषा में मिलता है। यथा—परीक्षा = परिक्खा, पक्ष—पच्छ, विज्ञापति = विज्झापेति, क्षुधा = खुधा, प्रक्षरति = पग्घरति।

(१३) 'ज्ञ' के लिए 'ञ्ञ' एवं 'ञ' ध्वनि का प्रयोग। यथा—राज्ञः = रञ्ञो, ज्ञानं = ञानं।

(१४) 'द्य' के लिए 'ज', 'ज्ज' का प्रयोग। द्युति = जुति। अद्य = अज्ज।

(१५) 'प्त' के लिए 'त्त' ध्वनि का प्रयोग। यथा—प्राप्त = पत्तो।

(१६) 'प्स' के लिए 'च्छ' का प्रयोग। यथा—अप्सरा = अच्छरा।

(१७) 'स्ख' के लिए 'ख' का प्रयोग। यथा—स्खलित = खलित।

(१८) 'स्थ' के लिए 'थ' एवं 'ठ' का प्रयोग। यथा—स्थूल = थूलो, स्थानं = ठानं।

(१९) स्प, स्फ, ह्य और ह्व के लिए क्रमशः फ, य्ह, व्ह का प्रयोग होता है। यथा—स्पन्दः = फन्दो, स्फटिकः = फटिको, मह्यं = मय्हं, आह्वानं = आव्हानं।

## सन्धि-प्रकरण

यद्यपि किसी शब्द में, किसी भी कारण, स्वरात्मक या व्यञ्जनात्मक परिवर्तन-मात्र को सन्धि समझनी चाहिए, तथापि इस प्रसंग में एक ही शब्द में अथवा दो शब्दों के बीच, चाहे वे दोनों शब्द पृथक्-पृथक् प्रयुक्त हों या किसी समास-नियम के कारण एकत्र प्रयुज्यमान हों, बोलने की सुविधा की दृष्टि से प्रथम शब्द के अन्तिम अक्षर और द्वितीय शब्द के आदि अक्षरों के बीच किन्हीं नियमों के अनुसार जो परिवर्तन होते हैं, उन्हें सन्धि कहा गया है। पालि-भाषा में ये सन्धियाँ तीन प्रकार की पायी जाती हैं—

(१) स्वर-सन्धि, (२) व्यञ्जन-सन्धि और (३) निग्गहीत-सन्धि।

**अ—स्वर-सन्धि—**

(१) सरो लोपो सरे (मो० १,२६) :—पालि-भाषा में यदि स्वर के बाद स्वर आवे तो प्रायः पूर्ववर्ती स्वर का लोप हो जाता है। यथा—

सद्धा + इन्द्रियं = सद्धिन्द्रियं

मे + अत्थि = मत्थि

(२) परो क्वचि (मो० १, २७) :--स्वर के बाद यदि स्वर आवे तो प्रायः परवर्ती स्वर का लोप हो जाता है। यथा--

सो + अपि = सोपि

चत्तारो + इमे = चत्तारोमे

(३) न द्वे वा (मो० १, २८) :--स्वर के बाद यदि स्वर हो तो दोनों स्वरों में से किसी का भी लोप, विकल्प से नहीं होता है। यथा--

लता + इव = { लता इव / लताव }

(४) युवण्णा न मे ओ लुता (मो० १, २९) :--यदि ऐसे स्वर के बाद, जिनका लोप हो गया हो इ और उ आवें तो इ और उ क्रमशः ए और ओ में परिवर्तित हो जाते हैं। यथा--

तस्स + इदं = तस्स् + इदं = तस्सेदं

वि + उदकं = व् + उदकं = वोदकं

(५) यवा सरे (मो० १, ३०) :--इ तथा उ के बाद कोई भी स्वर आवे तो इ और उ क्रमशः य और व में परिवर्तित हो जाते हैं। यथा--

वि + आकतो = व्याकतो

सु + आगतं = स्वागतं

(६) ए ओ नं (मो० १, ३१) :--ए और ओ के बाद कोई भी स्वर आवे तो ए, ओ क्रमशः य, व में परिवर्तित हो जाते हैं। यथा--

ते + अज्ज = त्यज्ज

पब्बते + अहं = पब्बत्याहं

सो + अहं = स्वाहं

(७) गोस्सावङ (मो० १, ३२) :--'गो' शब्द के बाद यदि कोई भी स्वर आवे तो 'गो' को गव आदेश होता है। यथा--

गो + अस्सं = गव = अस्सं = गवास्सं

ब--**व्यञ्जन-सन्धि**--

(१) व्यञ्जने दीघरस्सा (मो० १, ३३) :--यदि ह्रस्व या दीर्घ स्वर के बाद व्यञ्जन आवे तो प्रायः उन स्वरों का क्रमशः दीर्घ एवं ह्रस्व हो जाता है। यथा--

मुनि + चरे = मुनीचरे

सम्मा + एव = सम्मदेव

(२) सरम्हा द्वे (मो० १, ३४) :--स्वर के बाद व्यञ्जन को कभी-कभी द्वित्व हो जाता है। यथा--

प + गहो = पग्गहो ।

दु + कतं = दुक्कतं ।

(३) चतुत्थदुतिये स्वेसं ततियपठमा (मो० १, ३५) :—यदि किसी वर्ग के दो द्वितीय या दो चतुर्थ वर्ण संयुक्त हों तो पूर्ववर्ती वर्ण अपने ही वर्ग के क्रमशः प्रथम एवं तृतीय में परिवर्तित हो जाते हैं। यथा—

अ + खन्ति = अक्खन्ति

नि + घोसो = निग्घोसो

(४) वितिस्सेवे वा (मो० १, ३६) :—यदि 'इति' शब्द के बाद 'एव' शब्द आवे तो 'इति' को विकल्प से 'इत्व' आदेश हो जाता है। तथा—

इति + एव = { इत्वेव / इच्चेव

(५) एवोन मवण्णे (मो० १, ३७) :—यदि ए और ओ के बाद कोई भी वर्ण आवे तो ए, ओ को अ आदेश हो जाता है। यथा—

सो + सीलवा = ससीलवा

याचके + आगते = याचकमागते

## स—निग्गहीत सन्धि

(१) निग्गहीतं (मो० १, ३८) :—कहीं-कहीं निग्गहीत का आगम हो जाता है। यथा—

त + खणे = तंखणे

अव + सिरो = अवंसिरो

(२) लोपो (मो० १, ३९) :—कहीं-कहीं निग्गहीत का लोप हो जाता है। यथा—

सं + रत्तो = सारत्तो

सं + रागो = सारागो

(३) परसरस्स (मो० १, ४०) :—निग्गहीत के बाद आनेवाले स्वर का कभी-कभी विकल्प से लोप हो जाता है। यथा—

त्वं + असि + { त्वंसि / त्वमसि

इदं + अपि = { इदम्पि / इदमपि

(४) वग्गेवग्गन्तो (मो० १, ४१) :—निग्गहीत के बाद यदि कोई व्यञ्जन आवे तो निग्गहीत उस व्यञ्जन के वर्ग के पञ्चम वर्ण में परिवर्तित हो जाता है। यथा—

तं + करोति = तङ्करोति

(५) येवहिसुञ्ञो (मो० १, ४२) :—यदि निग्गहीत के उपरान्त 'य', 'एव' एवं 'हि' शब्द आवें तो निग्गहीत कभी-कभी 'ञ्ञ' में परिवर्तित हो जाता है। यथा—

तं + एव = तञ्ञेव
यं + एव = यञ्ञदेव
तं + हि = तञ्हि

(६) ये सं स्स (मो० १, ४३) :—यदि 'य' बाद में आवे तो पूर्ववर्ती 'सं' के निग्गहीत का 'ञ' हो जाता है। यथा—

सं + यमो = सञ्ञमो

(७) मयदासरे (मो० १, ४४) :—यदि स्वर बाद में आवे तो पूर्ववर्ती निग्गहीत कहीं-कहीं म, य, द में परिवर्तित हो जाते हैं। यथा—

तं + अहं = तमहं
तं + इदं = तयिदं
तं = अलं = तदलं

## नाम-प्रकरण

पालि-व्याकरण की दृष्टि से नाम-प्रकरण में संज्ञा, सर्वनाम, विशेषण एवं अव्यय शब्दों के विभिन्न रूपों की बनावट का अध्ययन किया जाता है। संस्कृत-भाषा के शब्दों की भाँति पालि-भाषा में हलन्त शब्द नहीं मिलते, अजन्त ही मिलते हैं। इन सभी शब्दों के सातों विभक्तियों तथा आलपन (सम्बोधन) में विभिन्न रूप पाये जाते हैं। पालि-भाषा में द्विवचन नहीं होता। ये सातों विभक्तियाँ इस प्रकार हैं—

| विभक्ति | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| १. पठमा | सि | यो |
| २. दुतिया | अं | यो |
| ३. ततिया | ना | हि |
| ४. चतुत्थी | स | नं |
| ५. पञ्चमी | स्मा | हि |
| ६. छट्ठी | स | नं |
| ७. सत्तमी | स्मि | सु |
| ८. आलपन | सि (ग) | यो |

संस्कृत-भाषा के व्याकरणों की वासना के कारण ही पालि-भाषा में चतुर्थी और षष्ठी दो विभक्तियाँ मानी जाती हैं। कच्चायन ने ('सम्पदाने चतुत्थी' २.६.२३ तथा 'सामिस्मिं छट्ठी' २.६.३१) एवं मोग्गलान ने ('चतुत्थी सम्पदाने' २.२६ तथा 'छट्ठी सम्बन्धे' २.४१) जो दो विभक्तियाँ मानीं उससे सम्प्रदान और सम्बन्ध इन दोनों अर्थों में भेद दिखलाना मात्र तात्पर्य है, किन्तु शब्दों के रूपों के आधार पर तो यह भेद कदापि ज्ञात नहीं हो सकता।

जहाँ तक अव्यय शब्दों का प्रश्न है, इनका रूप के कारण कोई परिवर्तन नहीं होता। संस्कृत के वैयाकरणों ने भी स्वमतानुसार तीनों लिङ्गों, सब विभक्तियों एवं सब वचनों में जिसका रुप न बदलता हो उसे अव्यय माना है।

(सदृशं त्रिषु लिङ्गेषु, सर्वासु च विभक्तिषु ।
वचनेषु च सर्वेसु, यन्न व्येति तदव्ययम् ॥) ।

यतः पालि-भाषा में पुंल्लिंग, स्त्रीलिंग, नपुंसकलिंग ये तीन लिंग होते हैं अतः संज्ञाओं एवं सर्वनामों के इन लिंगों के आधार पर कुछ अतिप्रचलित मानक शब्दों के पृथक्-पृथक् एक-एक उदाहरण दिये जाते हैं और अवशिष्ट शब्दों के रूप इन्हीं के आधार पर समझना चाहिए--

## नाम-शब्दों के रूप—

### अकारान्त पुंल्लिंग 'बुद्ध' शब्द

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| पठमा | बुद्धो (बुद्धे) | बुद्धा |
| दुतिया | बुद्धं | बुद्धे |
| ततिया | बुद्धेन | बुद्धेहि, बुद्धेभि |
| चतुत्थी | बुद्धाय, बुद्धस्स | बुद्धानं |
| पञ्चमी | बुद्धा, बुद्धम्हा, बुद्धस्मा | बुद्धेहि, बुद्धेभि |
| छट्ठी | बुद्धस्स | बुद्धानं |
| सत्तमी | बुद्धे, बुद्धम्हि, बुद्धस्मिं | बुद्धेसु |
| आलपन | बुद्ध, बुद्धा | बुद्धा |

### अकारान्त नपुंसकलिङ्ग 'फल' शब्द

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| पठमा | फलं | फला, फलानि |
| दुतिया | फलं | फले, फलानि |
| आलपन | फल, फला | फलानि |

अवशिष्ट रूप अकारान्त पुंल्लिङ्ग 'बुद्ध' शब्द के समान ही बनेंगे ।

### अकारान्त स्त्रीलिंग 'लता' शब्द

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| पठमा | लता | लता, लतायो |
| दुतिया | लतं | लता, लतायो |
| ततिया | लताय | लताहि, लताभि |
| चतुत्थी | लताय | लतानं |
| पञ्चमी | लताय | लताहि, लताभि |
| छट्ठी | लताय | लतानं |

| | | |
|---|---|---|
| सत्तमी | लतायं, लताय | लतासु |
| आलपन | लते | लता, लतायो |

## इकारान्त पुंल्लिङ्ग 'मुनि' शब्द

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| पठमा | मुनि | मुनी, मुनयो |
| दुतिया | मुनिं | मुनी, मुनयो |
| ततिया | मुनिना | मुनीहि, मुनीभि |
| चतुत्थी | मुनिनो, मुनिस्स | मुनीनं |
| पञ्चमी | मुनिना, मुनिम्हा, मुनिस्मा | मुनीहि, मुनीभि |
| छट्ठी | मुनिनो, मुनिस्स | मुनीनं |
| सत्तमी | मुनिम्हि, मुनिस्मिं | मुनिसु, मुनीसु |
| आलपन | मुनि, मुनी | मुनी, मुनयो |

## इकारान्त नपुंसकलिंग 'अट्ठि' (अस्थि) शब्द

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| पठमा | अट्ठि | अट्ठीनि, अट्ठी |
| दुतिया | अट्ठिं | अट्ठीनि, अट्ठी |
| आलपन | अट्ठि | अट्ठीनि, अट्ठी |

'अट्ठि' शब्द के अवशिष्ट रूप 'मुनि' की भाँति ही बनाये जायँगे।

## इकारान्त स्त्रीलिंग 'रत्ति' शब्द

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| पठमा | रत्ति | रत्ती, रत्तियो, रत्यो |
| दुतिया | रत्तिं | रत्ती, रत्तियो, रत्यो |
| ततिया | रत्तिया, रत्या | रत्तीहि, रत्तीभि |
| चतुत्थी | रत्तिया, रत्या | रत्तीनं |
| पञ्चमी | रत्तिया, रत्या | रत्तीहि, रत्तीभि |
| छट्ठी | रत्तिया, रत्या | रत्तीनं |
| सत्तमी | रत्तियं, रत्यं, रत्या, रत्तिं, रत्तो, रत्तिया | रत्तिसु, रत्तीसु |
| आलपन | रत्ति | रत्ती, रत्तियो, रत्यो |

## ईकारान्त पुंलिंग 'दण्डी' (संन्यासी) शब्द

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| पठमा | दण्डी | दण्डी, दण्डिनो |
| दुतिया | दण्डिनं, दण्डिं | दण्डी, दण्डिनो, दण्डिने |

| | | |
|---|---|---|
| ततिया | दण्डिना | दण्डीहि, दण्डीभि |
| चतुत्थी | दण्डिनो, दण्डिस्स | दण्डीनं |
| पञ्चमी | दण्डिना, दण्डिस्मा, दण्डिम्हा | दण्डीहि, दण्डीभि |
| छट्ठी | दण्डिनो, दण्डिस्स | दण्डीनं |
| सत्तमी | दण्डिनि, दण्डिम्हि, दण्डिस्मिं | दण्डिसु, दण्डीसु |
| आलपन | दण्डि, दण्डी | दण्डी, दण्डिनो |

## ईकारान्त नपुंसकलिंग 'सुखकारी' शब्द

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| पठमा | सुखकारि | सुखकारीनि, सुखकारी |
| दुतिया | सुखकारिं | सुखकारीनि, सुखकारी |
| आलपन | सुखकारि | सुखकारीनि, सुखकारी |

'सुखकारी' शब्द के अवशिष्ट रूप 'दण्डी' के समान ही शेष विभक्तियों में बनाये जायँगे।

## ईकारान्त स्त्रीलिंग 'इत्थी' (स्त्री) शब्द

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| पठमा | इत्थी | इत्थी, इत्थियो |
| दुतिया | इत्थियं, इत्थिं | इत्थी, इत्थियो |
| ततिया | इत्थिया | इत्थीहि, इत्थीभि |
| चतुत्थी | इत्थिया | इत्थीनं |
| पञ्चमी | इत्थिया | इत्थीहि, इत्थीभि |
| छट्ठी | इत्थिया | इत्थीनं |
| सत्तमी | इत्थियं, इत्थिया | इत्थीसु |
| आलपन | इत्थि | इत्थी, इत्थियो |

## उकारान्त पुंल्लिग 'भिक्खु' (भिक्षु) शब्द

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| पठमा | भिक्खु | भिक्खू, भिक्खवो |
| दुतिया | भिक्खुं | भिक्खू, भिक्खवो |
| ततिया | भिक्खुना | भिक्खूहि, भिक्खूभि |
| चतुत्थी | भिक्खुनो, भिक्खुस्स | भिक्खूनं |
| पञ्चमी | भिक्खुना, भिक्खुस्मा, भिक्खुम्हा | भिक्खुहि, भिक्खूभि |
| छट्ठी | भिक्खुनो, भिक्खुस्स | भिक्खूनं |
| सत्तमी | भिक्खुस्मि, भिक्खुम्हि | भिक्खूसु, भिक्खूसु |
| आलपन | भिक्खु | भिक्खू, भिक्खवे, भिक्खवो |

## उकारान्त नपुंसकलिंग 'आयु' शब्द

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| पठमा | आयु | आयूनि, आयू |
| दुतिया | आयुं | आयूनि, आयू |
| आलपन | आयु | आयूनि, आयू |

'आयु' शब्द के अवशिष्ट रूप 'भिक्खु' की भाँति ही बनाये जायँगे।

## उकारान्त स्त्रीलिङ्ग 'धेनु' (गाय) शब्द

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| पठमा | धेनु | धेनू, धेनुयो |
| दुतिया | धेनुं | धेनू, धेनुयो |
| ततिया | धेनुया | धेनूहि, धेनुभि |
| चतुत्थी | धेनुया | धेनूनं |
| पञ्चमी | धेनुया | धेनूहि, धेनूभि |
| छट्ठी | धेनुया | धेनूनं |
| सत्तमी | धेनुयं, धेनुया | धेनूसु |
| आलपन | धेनु | धेनू, धेनुयो |

## ऊकारान्त पुंल्लिंग 'धम्मञ्ञू' (धर्मज्ञ) शब्द

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| पठमा | धम्मञ्ञू | धम्मञ्ञू, धम्मञ्ञुनो |
| दुतिया | धम्मञ्ञुं | धम्मञ्ञू, धम्मञ्ञुनो |
| ततिया | धम्मञ्ञुना | धम्मञ्ञूहि, धम्मञ्ञूभि |
| चतुत्थी | धम्मञ्ञुनो, धम्मञ्ञुस्स | धम्मञ्ञूनं |
| पञ्चमी | धम्मञ्ञुना, धम्मञ्ञुस्मा, धम्मञ्ञुम्हा | धम्मञ्ञूहि, धम्मञ्ञूभि |
| छट्ठी | धम्मञ्ञुनो, धम्मञ्ञुस्स | धम्मञ्ञूनं |
| सत्तमी | धम्मञ्ञुम्हि, धम्मञ्ञुस्मिं | धम्मञ्ञुसु |
| आलपन | धम्मञ्ञु | धम्मञ्ञू, धम्मञ्ञुनो |

## ऊकारान्त नपुंसकलिंग 'सयम्भू' (स्वयम्भू) शब्द

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| पठमा | सयम्भु | सयम्भू, सयम्भुनि |
| दुतिया | सयम्भुं | सयम्भू, सयम्भुनि |
| आलपन | सयम्भु | सयम्भू, सयम्भुनि |

अवशिष्ट रूप 'धम्मञ्ञू' की भाँति ही बनाये जायँगे।

## ऊकारान्त स्त्रीलिंग 'वधू' शब्द

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| पठमा | वधू | वधू, वधुयो |
| दुतिया | वधुं | वधू, वधुयो |
| ततिया | वधुया | वधूहि, वधूभि |
| चतुत्थी | वधुया | वधूनं |
| पञ्चमी | वधुया | वधूहि, वधूभि |
| छट्ठी | वधुया | वधूनं |
| सत्तमी | वधुयं, वधुया | वधूसु |
| आलपन | वधु | वधू, वधुयो |

## ओकारान्त पुंल्लिंग 'गो' (बैल) शब्द

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| पठमा | गो | गावो, गवो |
| दुतिया | गावुं, गावं, गवं | गावो, गवो |
| ततिया | गावेन, गवेन, गावा, गवा | गोहि, गोभि |
| चतुत्थी | गावस्स, गवस्स, गवं | गवं, गुन्नं, गोनं |
| पञ्चमी | गवा, गावा, गावस्मा, गावम्हा, गवस्मा, गवम्हा | गोहि, गोभि |
| छट्ठी | गावस्स, गवस्स, गवं | गवं, गुन्नं, गोनं |
| सत्तमी | गावे, गवे, गवम्हि, गावम्हि, गावस्मिं, गवस्मिं | गावेसु, गवेसु गोसु |
| आलपन | गो | गावो, गवो |

पालिभाषा में प्रायः एकारान्त शब्द नहीं मिलते हैं। 'गो' शब्द को छोड़कर अन्य ओकारान्त शब्द प्रायः नहीं मिलते हैं।

## ओकारान्त नपुंसकलिंग 'चित्तगो' (विचित्र गौवोंवाला) शब्द

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| पठमा | चित्तगु | चित्तगू, चित्तगूनि |
| दुतिया | चित्तगुं | चित्तगू, चित्तगूनि |
| आलपन | चित्तगु | चित्तगू, चित्तगूनि |

शेष विभक्तियों में 'चित्तगो' शब्द के रूप 'आयु' शब्द की भाँति ही बनाये जायँगे।

स्त्रीलिङ्ग में भी ओकारान्त गो शब्द के रूप पुंल्लिग 'गो' शब्द की भाँति ही बनाये जायँगे।

इन शब्दों के अतिरिक्त कुछ ऐसे भी शब्द हैं, जिनके रूप ऊपर निर्दिष्ट किये गये रूपों से भिन्न पाये जाते हैं, उन शब्दों में से, उदाहरण के लिए, कुछ शब्दों के रूप नीचे दिये जा रहे हैं—

## अकारान्त पुंल्लिग 'अत्त' (आत्मा) शब्द

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| पठमा | अत्ता | अत्ता, अत्तानो |
| दुतिया | अत्तानं, अत्तं | अत्तानो, अत्ते |
| ततिया | अत्तेन, अत्तना | अत्तेहि, अत्तेभि, अत्तनेहि, अत्तनेभि |
| चतुत्थी | अत्तनो, अत्तस्स | अत्तानं |
| पञ्चमी | अत्तना, अत्तस्मा, अत्तम्हा | अत्तेहि, अत्तेभि, अत्तनेहि, अत्तनेभि |
| छट्ठी | अत्तनो, अत्तस्स | अत्तानं |
| सत्तमी | अत्तनि, अत्तस्मिं, अत्तम्हि, अत्ते | अत्तनेसु, अत्तेसु |
| आलपन | अत्त, अत्ता | अत्ता, अत्तानो |

## पुंल्लिग उकारान्त 'धनवन्तु' (धनवाला) शब्द

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| पठमा | धनवा | धनवन्तो, धनवन्ता |
| दुतिया | धनवन्तं | धनवन्ते |
| ततिया | धनवता, धनवन्तेन | धनवन्तेहि, धनवन्तेभि |
| चतुत्थी | धनवतो, धनवन्तस्स | धनवतं, धनवन्तानं |
| पञ्चमी | धनवता, धनवन्तस्मा, धनवन्तम्हा | धनवन्तेहि, धनवन्तेभि |
| छट्ठी | धनवतो, धनवन्तस्स | धनवतं, धनवन्तानं |
| सत्तमी | धनवति, धनवन्ते, धनवन्तस्मिं, धनवन्तम्हि | धनवन्तेसु |
| आलपन | धनवं, धनव, धनवा | धनवन्तो, धनवन्ता |

## उकारान्त पुंल्लिग 'पितु' (पिता) शब्द

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| पठमा | पिता | पितरो |
| दुतिया | पितरं | पितरे, पितरो |
| ततिया | पितरा | पितरेहि, पितरेभि, पितूहि, पितूभि |

| | | |
|---|---|---|
| चतुत्थी | पितु, पितुनो, पितुस्स | पितरानं, पितानं, पितूनं |
| पञ्चमी | पितरा | पितरेहि, पितरेभि, पितूहि, पितूभि |
| छट्ठी | पितु, पितुनो, पितुस्स | पितरानं, पितानं, पितूनं |
| सत्तमी | पितरि | पितरेसु, पितूसु |
| आलपन | पित, पिता | पितरो |

## उकारान्त स्त्रीलिंग 'मातु' (माता) शब्द

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| पठमा | माता | मातरो |
| दुतिया | मातरं | मातरे, मातरो |
| ततिया | मातुया | मातरेहि, मातरेभि |
| चतुत्थी | मातुया | मातरानं, मातानं, मातूनं |
| पञ्चमी | मातुया | मातरेहि मातरेभि |
| छट्ठी | मातुया | मातरानं, मातानं, मातूनं |
| सत्तमी | मातरि | मातरेसु, मातुसु |
| आलपन | मात, माता | मातरो |

## विशेषण

विशेष्य में जो लिंग, वचन और विभक्ति होती है, वही लिंग, वचन और विभक्ति विशेषण में होती है। उदाहरण के लिए :—

| पुंल्लिग | नपुंसकलिङ्ग | स्त्रीलिङ्ग |
|---|---|---|
| विसालो मनुस्सो | विसालं फलं | विसाला नगरी |

उपर्युक्त उदाहरण में विशेष्य 'मनुस्स', 'फल' और 'नगरी' हैं तथा विशेषण 'विसाल' शब्द है। जो रूप लिङ्ग, वचन एवं विभक्ति में मनुस्स, फल एवं नगरी का है वही रूप उसके विशेपण 'विसाल' शब्द का भी है।

जहाँ तक संख्यावाचक विशेषणों का सम्बन्ध है, इनकी स्थिति अन्य विशेषणों से थोड़ी भिन्न है और वह यह कि संख्यावाचक विशेषण एक ही वचन में ( या तो एकवचन या बहुवचन में ) होते हैं, जैसा—संख्यावाची 'एक' शब्द एकवचन, 'द्वि', 'ति', 'चतु', बहुवचन होते हैं। 'एक' शब्द से 'चतु' शब्द तक के रूप तीनों लिङ्गों में पाये जाते हैं। 'पञ्च' से 'अट्ठारस' तक के रूप बहुवचन में ही तीनों लिङ्गों में समान होते हैं। 'एक' शब्द के रूप 'किं' शब्द की भाँति होंगे। 'द्वि' शब्द के रूप तीनों लिङ्गों में समान हैं, यथा—

| | बहुवचन |
|---|---|
| पठमा | दुवे, द्वे |
| दुतिया | दुवे, द्वे |
| ततिया | द्वीहि, द्वीभि |
| चतुत्थी | द्विन्नं, दुविन्नं |
| पञ्चमी | द्वीहि, द्वीभि |
| छट्ठी | द्विन्नं, दुविन्नं |
| सत्तमी | द्वीसु |

'ति' शब्द के तीनों लिङ्गों में भिन्न-भिन्न होते हैं, यथा :—

| | पुंल्लिङ्ग | नपुंसकलिङ्ग | स्त्रीलिङ्ग |
|---|---|---|---|
| पठमा | तयो | तीणि | तिस्सो |
| दुतिया | तयो | तीणि | तिस्सो |
| ततिया | तीहि, तीभि | (शेष | तीहि, तीभि |
| चतुत्थी | तिण्णं, तिण्णन्नं | रूप | तिस्सन्नं |
| पञ्चमी | तीहि, तीभि | पुंल्लिग के | तीहि, तीभि |
| छट्ठी | तिण्णं, तिण्णन्नं | समान ही | तिस्सन्नं |
| सत्तमी | तीसु | होंगे। ) | तीसु |

'चतु' शब्द के भी रूप तीनों लिङ्गों में भिन्न-भिन्न होते हैं, यथा—

| | पुंल्लिग | नपुंसकलिंग | स्त्रीलिंग |
|---|---|---|---|
| पठमा | चत्तारो, चतुरो | चत्तारि | चतस्सो |
| दुतिया | चत्तारो, चतुरो | चत्तारि | चतस्सो |
| ततिया | चतूहि, चतूभि | चतूहि, चतूभि | चतूहि, चतूभि |
| चतुत्थी | चतुन्नं | चतुन्नं | चतस्सन्नं |
| पञ्चमी | चतूहि, चतूभि | चतूहि, चतूभि | चतूहि, चतूभि |
| छट्ठी | चतुन्नं | चतुन्नं | चतस्सन्नं |
| सत्तमी | चतुसु | चतुसु | चतुसु |

'पञ्च' से 'अट्ठारस' तक के रूप तीनों लिंङ्गों में बहुवचन में 'पञ्च' शब्द के समान ही होते हैं, यथा—

| | |
|---|---|
| पठमा | पञ्च |
| दुतिया | पञ्च |
| ततिया | पञ्चहिं, पञ्चभि |
| चतुत्थी | पञ्चन्नं |
| पञ्चमी | पञ्चहिं, पञ्चभि |
| छट्ठी | पञ्चन्नं |
| सत्तमी | पञ्चसु |

'एकूनवीसति' से 'अट्ठनवुति' तक के रूप तीनों लिङ्गों के समान होते हैं, जिनके रूप स्त्रीलिङ्ग एकवचन में होते हैं तथा उन सभी शब्दों के रूप 'एकूनवीसति' शब्द की भाँति ही होते हैं, यथा—

| | एकवचन |
|---|---|
| पठमा | एकूनवीसति |
| दुतिया | एकूनवीसति |
| ततिया | एकूनवीसतिया |
| चतुत्थी | एकूनवीसतिया |
| पञ्चमी | एकूनवीसतिया |
| छट्ठी | एकूनवीसतिया |
| सत्तमी | एकूनवीसतियं |

'एकूनसतं' के रूप सभी लिङ्गों में समान होते हैं, जिनके रूप नपुंसकलिङ्ग एकवचन में 'फल' शब्द की भाँति ही होते हैं।

'सतं' शब्द से 'सतसहस्सं' शब्द तक सभी शब्दों के रूप नपुंसकलिङ्ग एकवचन में 'फल' शब्द की भाँति होंगे।

'कति' शब्द के रूप तीनों लिङ्गों में समान होते हैं तथा केवल बहुवचन में ही पाये जाते हैं, यथा—

| | बहुवचन |
|---|---|
| पठमा | कति |
| दुतिया | कति |
| ततिया | कतीहि, कतीभि |
| चतुत्थी | कतीनं, कतिन्नं |
| पञ्चमी | कतीहि, कतीभि |
| छट्ठी | कतीनं, कतिन्नं |
| सत्तमी | कतीसु |

'पूरणार्थक' जो संख्यावाची शब्द हैं, उनके रूप, जिन पुंल्लिङ्ग, नपुंसकलिङ्ग, स्त्रीलिङ्ग शब्दों को हम पीछे कह आये हैं, उन्हीं शब्दों की भाँति होंगे।

# सर्वनाम शब्द

## 'अम्ह' (मैं)

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| पठमा | अहं | मयं, अस्मा, अम्हे, नो |
| दुतिया | मं, ममं | अम्हं, अम्हाकं, अम्हे, नो |
| ततिया | मया, मे | अम्हेहि, अम्हेभि, नो |
| चतुत्थी | मम, मय्हं, अम्हं, ममं, मे | अस्माकं, अम्हाकं, अम्हं, अम्हे, नो |
| पञ्चमी | मया | अम्हेहि, अम्हेभि |
| छट्ठी | मम, मय्हं, अम्हं, ममं, मे | अस्माकं, अम्हाकं, अम्हं, अम्हे, नो |
| सत्तमी | मयि | अस्मासु, अम्हेसु |

## 'तुम्ह' (तुम)

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| पठमा | त्वं, तुवं | तुम्हे, वो |
| दुतिया | तं, तवं, तुवं, त्वं | तुम्हं, तुम्हाकं, तुम्हे, वो |
| ततिया | त्वया, तया, ते | तुम्हेहि, तुम्हेभि, वो |
| चतुत्थी | तव, तुय्हं, तुम्हं, ते | तुम्हाकं, तुम्हे, वो |
| पञ्चमी | त्वया, तया, त्वम्हा | तुम्हेहि, तुम्हेभि |
| छट्ठी | तव, तुय्हं, तुम्हं, ते | तुम्हाकं, तुम्हे, वो |
| सत्तमी | त्वयि, तयि | तुम्हेसु |

इन उपर्युक्त सर्वनामों के रूप तीनों लिङ्गों में समान होते हैं। सर्वनाम में आलपन नहीं होता है।

## 'त' (वह)

### पुंलिङ्ग

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| पठमा | सो, स्यो | ते, ने |
| दुतिया | तं, नं | ते, ने |
| ततिया | तेन, नेन | तेहि, नेहि, तेभि, नेभि |
| चतुत्थी | तस्स, नस्स, अस्स | तेसं, नेसं, तेसानं, नेसानं |

